**प्रिय सहचरियों से संभ्रम सह सोतकम्प आलिंगन प्राप्त**
**गर्ज समय में मान करेंगे सिद्ध लोग तेरा पर्याप्त ॥**

सिद्ध निरखिहैं तो सँग आवत । चातक बारिबूँद रट लावत ॥
बगपाँती एकसँग लखि लैहैं । गिनती कर कर तियन दिखैहैं ॥
सो तिय सुनत घोर घन तेरी । काँपि चौंकि अकुलायँ घनेरी ॥
अंक लगाय बलम सुख पावें । बहु भाँतिन तेरे गुन गावें ॥

( २२ )

**उत्पश्यामि द्रुतमपि सखे मत्प्रियार्थं यियासोः**
**कालक्षेपं ककुभसुरभौ पर्वते पर्वते ते ।**
**शुक्लापाङ्गैः सजलनयनैः स्वागतीकृत्य केकाः**
**प्रत्युद्यातः कथमपि भवान्गन्तुमाशु व्यवस्येत् ॥**

उत्पश्यामीति ॥ हे सखे मेघ, मत्प्रियार्थं यथा तथा द्रुतं क्षिप्रम् ॥ "लघु क्षिप्रमरं द्रुतम्" इत्यमरः ॥ यियासोर्यातुमिच्छोरपि ॥ यातेः सन्नन्तादुप्रत्ययः ॥ ते तव ककुभैः कुटजकुसुमैः सुरभौ सुगन्धिनि ॥ "ककुभः कुटजेऽर्जुने" इति शब्दार्णवे ॥ पर्वतेपर्वते प्रतिपर्वतम् ॥ वीप्सायां द्विरुक्तिः ॥ कालक्षेपं कालविलम्बम् ॥ "क्षेपो विलम्बे निन्दायाम्" इति विश्वः ॥ उत्पश्याम्युत्प्रेक्षे ॥ विलम्बहेतुं दर्शयन्नाशु गमनं प्रार्थयते—शुक्लेति ॥ सजलानि सानन्दबाष्पाणि नयनानि येषां तैः शुक्लापाङ्गैर्मयूरैः ॥ "मयूरो बर्हिणो बर्ही शुक्लापाङ्गः शिखाबलः" इति यादवः ॥ केकाः स्ववाणीः ॥ "केका वाणी मयूरस्य" इत्यमरः ॥ स्वागतीकृत्य स्वागतवचनी कृत्य प्रत्युद्यातः प्रत्युद्गतः । मयूरवाणीकृतातिथ्य इत्यर्थः । भवान्कथमपि यथाकथंचिदाशु गन्तुं व्यवस्येदुद्युञ्जीत ॥ प्रार्थने लिङ् । "शेषे प्रथमः" इति प्रथमपुरुषः । शेषश्चायं भवच्छब्दो युष्मदस्मच्छब्दव्यतिरेकात् ॥ "स्वागतीकृत्य केकाः" इत्यत्र केकास्वारोप्यमाणस्य

स्वागतवचनस्य प्रकृतप्रत्युद्गमनोपयोगात्परिणामालंकारः। तदुक्तमलंकारसर्वस्वे–"आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणामः इति॥

हे मित्र! कुटज कुसुमों से सुगन्धित पर्वतों में जाने में मेरे काम में तुम्हें देरी लगेगी—मैं ऐसा समझता हूँ। सो तुम नेत्रों में जल भरे मोरों की केकावाणी का स्वागत कर अर्थात् उनके आदर को स्वीकार कर जल्द आगे बढ़ने के लिये किसी प्रकार यत्न करना। केका स्वर में स्वागत वचन ग्रहण कर चलने में तैयार हो जाने में परिणाम नामक अलङ्कार है।

मेरी प्रिया कार्य्य में लगकर करनेवाले शीघ्र प्रयान
ककुभ सुरभि, पर, शैल शैल में मैं लेता विलम्ब तव मान।
विशद सजल दृग मय केकी का कर केका स्वागत स्वीकार
किसी भांति निज मग चलने का फिर विचार निज लेना धार॥

यद्यपि मम प्यारी हित लागे। तू चहे चलन मंदगति त्यागे॥
तदपि डरों कहुँ बिलमि न जाई। ककुभसुगंधित शैलन भाई॥
सुनि आदर युत बोल शिखिन के। सजल नैन कोये सित जिनके॥
का बिधि तुरत गमन होइ तेरो। इहि शंका व्याकुल मन मेरो॥

( २३ )

पाण्डुच्छायोपवनवृतयः केतकैः सूचिभिन्नै-
र्नीडारम्भैर्गृहबलिभुजामाकुलग्रामचैत्याः।
त्वय्यासन्ने परिणतफलश्यामजम्बूवनान्ताः
सम्पत्स्यन्ते कतिपयदिनस्थायिहंसा दशार्णाः॥

पाण्डिव्वति ॥ हे मेघ, त्वय्यासन्ने संनिकृष्टे सति दशार्णा नाम जनपदाः सूचिभिन्नैः सूचिषु मुकुलाग्रेषु भिन्नर्विकसितैः ॥ "केतकीमुकुलाग्रेषु सूचिः स्यात्" इति शब्दार्णवे ॥ केतकैः केतकीकुसुमैः पाण्डुच्छाया हरितवर्णा उपवनानां वृतयः कण्टकशाखावरणा येषु ते तथोक्ताः ॥ "प्रकारो वरणः सालः प्राचीरं प्रान्ततो वृतिः" इत्यमरः ॥ तथा गृहबलिभुजां काकादिग्रामपक्षिणां नीडारम्भैः कुलायनिर्माणैः ॥ "कुलायो नीडमस्त्रियाम्" इत्यमरः ॥ चित्याया इमानि चैत्यानि रथ्यावृक्षाः ॥ "चैत्यमायतने बुद्धवन्द्ये चोद्देशपादपे" इति विश्वः ॥ आकुलानि संकीर्णानि ग्रामेषु चैत्यानि येषु ते तथोक्ताः । तथा परिणतैः पक्वैः फलैः श्यामानि यानि जम्बूवनानि तैरन्ता रम्याः ॥ "मृताववसिते रम्ये समाप्तावन्त इष्यते" इति शब्दार्णवे ॥ तथा कतिपयेष्वेव दिनेषु स्थायिनो हंसा येषु ते तथोक्ता एवंविधाः संपत्स्यन्ते भविष्यन्ति ॥ "पोटायुवतिस्तोक-कतिपय—" इत्यादिना कतिपयशब्दस्योत्तरपदत्वेऽपि न तच्छब्दस्योत्तरत्व-मस्त्यस्य शास्त्रस्य प्रायिकत्वात् ॥

तुम्हारे दशार्णप्रदेश पहुँचने पर वहाँ के बागों में चारों ओर केतकी कुसुम को पीली पीली कलियाँ दीख पड़ेंगी, वहाँ के गाँवों के चैत्य वृक्ष काकादिकों के खोंतों से भर जावेंगे, वहाँ के बन प्रदेश पकी पकी जामुनों के फलों से काले काले हो जावेंगे। इतना ही नहीं वह स्थान अपने यहाँ हंसों को कुछ दिन ठहरा रखने वाला हो जावेगा ।

जहाँ खिले केतक पुष्पों से बने बाग के घेरे श्वेत
जहाँ ग्राम में चैत्य घने हैं बने काक के नीड निकेत ।
तत्र आगम से जहाँ रम्य बन हैं परिपक्व जंबु फल द्वार
कुछ दिन हंस टिकानेवाला होगा देश दशार्णा यार ॥

पहुँचि दशारन जब तू जाई । कछु दिन हंस बसें तहँ भाई ॥
कलित केतकी जहँ मन मोहैं । उपवन सीम पंडुरँग सोहैं ॥

नीड़ समय पंछी बहु आवें। रुख्यन माहिं कलोल मचावें॥
स्याम बरन सुन्दर दुतिमंता। जमुनीफल पकि भे बन-अंता॥

( २४ )

**तेषां दिक्षु प्रथितविदिशालक्षणां राजधानीं**
**गत्वा सद्यः फलमविकलं कामुकत्वस्य लब्धा।**
**तीरोपान्तस्तनितसुभगं पास्यसि स्वादु यस्मा-**
**त्सभ्रूभंगं मुखमिव पयो वेत्रवत्याश्चलोर्मि॥**

तेषामिति॥ दिक्षु प्रथितं प्रसिद्धं विदिशेति लक्षणं नामधेयम् यस्यास्ताम्॥ "लक्षणं नाम्नि चिह्ने च" इति विश्वः॥ तेषां दशार्णानां संबन्धिनीम्। धीयन्तेऽस्यामिति धानी॥ "करणाधिकरणयोश्च" इति ल्युट्॥ राज्ञां धानी राजधानी॥ "कृद्योगलक्षणा षष्ठी समस्यते" इति वक्तव्यात्समासः॥ तां प्रधाननगरीम्॥ "प्रधाननगरी राज्ञां राजधानीति कथ्यते" इति शब्दार्णवे॥ गत्वा प्राप्य सद्यः कामुकत्वस्य विलासितायाः॥ "विलासी कामुकः कामी स्त्रीपरो रतिलम्पटः" इति शब्दार्णवे॥ अविकलं समग्रं फलं प्रयोजनं लब्धा लप्स्यते। त्वयेति शेषः॥ कर्मणि लुट्॥ कुतः। यस्मात्कारणात्स्वादु मधुरम्। चला ऊर्मयो यस्य तच्चलोर्मि तरंगितं वेत्रवत्या नाम नद्याः पयः सभ्रूभंगं भ्रुकुटियुक्तम्। दशनपीडयेति भावः। मुखमिवाधरमिवेत्यर्थः। तीरोपान्ते तटप्रान्ते यत्स्तनितं गर्जितं तेन सुभगं यथा तथा। स्तनितशब्देन भणितमपि व्यपदिश्यते। "ऊर्ध्वमुच्चलितकण्ठनासिकं हुङ्कृतं स्तनितमल्पघोषवत्" इति लक्षणात्॥ पास्यसि॥ पिबतेर्लृट्॥ "कामिनामधरास्वादः सुरतादतिरिच्यते" इति भावः॥

दिशाओं में विदिशा नाम से प्रसिद्ध उन दशार्णाओं की राजधानी को प्राप्त कर अर्थात् दशार्ण की राजधानी विदिशा

नगरी को पहुँच, तुम विलास के सब फल पावोगे। क्योंकि वहाँ तुम्हें भृकुटिभंग सहित मुख के ऐसे बेत्वा का मीठा और चञ्चल जल तीर प्रदेश पर गर्जन के साथ सुन्दर बना हुआ पीने को मिलेगा। ( कामी जनों की परम्परा में सुरत सुख से अधरामृत पान बढ़ कर समझा जाता है। ) जल रूपी मुख में लहर चञ्चलता भृकुटि विलास है। गर्जन में कुछ २ मुख शब्द की भावना की गई है।

पहुंच राजधानी में उसकी प्रथित लोक में विदिशा नाम
कामुकत्व का प्राप्त सभी सुख सत्वर होगा तव अभिराम।
तट समीप में स्तनित सुभग वर मुख सम सभ्रूभङ्ग अनूप
वेत्रवती का मधुर तरंगित क्योंकि पियोगे पय सुखरूप ॥

विदिशा नाम तहाँ रजधानी। देश देश विख्यात बखानी ॥
ता ढिग पहुँचि जबहि तू जैहै। रसबिलास को अतिफल पैहै ॥
वेत्रवती तट गरजत धीरा। लीजो मधुर तरंगित नीरा ॥
मनहुँ कुटिल भ्रकुटी युत मुख तें। अधरामृत लीनो अति सुख तें ॥

( २५ )

नीचैराख्यं गिरिमधिवसेस्तत्र विश्रामहेतो-
स्त्वत्संपर्कात्पुलकितमिव प्रौढपुष्पैः कदम्बैः।
यः पण्यस्त्रीरतिपरिमलोद्गारिभिर्नागराणा-
मुद्दामानि प्रथयति शिलावेश्मभिर्यौवनानि ॥

नीचैरिति ॥ हे मेघ, तत्र विदिशासमीपे। विश्रामो विश्रमः खेदापनयः ॥ भावार्थे घञ्प्रत्ययः ॥ तस्य हेतोः। विश्रामार्थमित्यर्थः ॥ षष्ठी हेतुप्रयोगे"

इति षष्ठी ॥ विश्रामेऽत्र "नोदात्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमेः" इति पाणिनीये वृद्धिप्रतिषेधेऽपि "विश्रामो वा" इति चान्द्रव्याकरणे विकल्पेन वृद्धिविधानाद्रूपसिद्धिः ॥ प्रौढपुष्पैः प्रबुद्धकुसुमैः कदम्बैर्नीपवृक्षैस्त्वत्संपर्कात्तव संगात् । पुलका अस्य जाताः पुलकितमिव संजातपुलकमिव स्थितम् ॥ तारकादित्वादितच्प्रत्ययः ॥ नीचैरित्याख्या यस्य तं नीचैराख्यं गिरिमधिवसेः । गिरौ वसेरित्यर्थः ॥ "उपान्वध्याङ्वसः" इति कर्मत्वम् ॥ यो नीचैर्गिरिः । पण्याः क्रेयाः स्त्रियः पण्यस्त्रियो वेश्याः ॥ "वारस्त्री गणिका वेश्या पण्यस्त्री रूपजीविनी" इति शब्दार्णवे ॥ तासां रतिषु यः परिमलो गन्धविशेषः ॥ "विमर्दोत्थे परिमलो गन्धे जनमनोहरे" इत्यमरः ॥ तमुद्गिरन्त्याविष्कुर्वन्तीति तथोक्तानि तैः । शिलावेश्मभिः कन्दरैर्नागराणां पौराणामुद्दामान्युत्कटानि यौवनानि प्रथयति प्रकटयति ॥ उत्कटयौवनाः क्वचिदनुरक्ता वारांगना विश्रम्भविहाराकांक्षिण्यो मात्रादिभयान्निशीथसमये कंचन विविक्तं देशमाश्रित्य रमन्ते । तच्चात्र बहुलमस्तीति प्रसिद्धिः ॥ अत्रोद्गारशब्दो गौणार्थत्वान्न जुगुप्सावहः । प्रत्युत काव्यस्यातिशोभाकर एव । तदुक्तं दण्डिना—"निष्ठ्यूतोद्गीर्णवान्तादि गौणवृत्तिव्यपाश्रयम् अतिसुन्दरमन्यत्र ग्राम्यकक्षां विगाहते ॥" इति ॥

वहाँ, अपने विश्राम करने के लिये, खूब खिले हुए, कदम्ब फूलों से तुम्हारे संसर्ग से पुलकित के ऐसे हुए नीचै नाम के पर्वत में बस रहना। वह पर्वत, वेश्याओं के रमण काल के परिमल प्रगट करनेवाले कन्दराओं के द्वारा नागर जनों का उत्कट ( बड़ा प्रबल ) यौवन विहार प्रगट करता है।

खिले कदम्बों से पुलका सा जाते पा तव सङ्ग ललाम<br>
नीचै गिरि में वहाँ वास निज करना लेनेको विश्राम।<br>
निज कन्दर से गणिकाओं का रति परिमल करता उद्गार<br>
जो कहता गुण आगर नागर करते यहाँ उदंड विहार॥

है विदिशा ढिग नीचगिरी करियो बिसराम तहाँ घन जाइके।
तोहि मिलें लखिहै पुलकात सौ आछे कदंब के फूलन छाइके॥
वेस्यन के अँगराग की गंधि गुफान ते ब्यारि के संग उड़ाइके।
दैहै बताइ बिहार करें यहाँ नागर छैल नए नए आइके॥

( २६ )

**विश्रान्तः सन्व्रज वननदीतीरजातानि सिंच-**
**न्नुद्यानानां नवजलकणैर्यूथिकाजालकानि ।**
**गण्डस्वेदाऽपनयनरुजाक्लान्तकर्णोत्पलानां**
**छायादानात्क्षणपरिचितः पुष्पलावीमुखानाम् ॥**

विश्रान्त इति ॥ विश्रान्तः संस्तत्र नीचैर्गिरौ विनीताध्वश्रमः सन् । अथ विश्रान्तेरनन्तरम् । वनेऽरण्ये या नद्यस्तासां तीरेषु जातानि स्वयं रूढानि । अकृत्रिमाणीत्यर्थः ॥ "नदनदी—"इति पाठे "पुमान्स्त्रिया" इत्येकशेषो दुर्वारः॥ तेषामुद्यानानामारामाणां सबन्धीनि यूथिकाजालकानि मागधीकुसुममुकुलानि ॥ "अथ मागधी । गणिका यूथिका" इत्यमरः ॥ "कोरकजालककलिकाकुड्मल-मुकुलानि तुल्यानि" इति हलायुधः ॥ नवजलकणैः सिञ्चन्नार्द्रीकुर्वन् ॥ अत्र सिञ्चतेरार्द्रीकरणार्थत्वादुद्रवद्रव्यस्य करणत्वम् ॥ यत्र तु क्षरणमर्थस्तत्र द्रव-द्रव्यस्य कर्मत्वम् । यथा "रेतः सिक्त्वा कुमारीषु" । "सुखैर्निश्वषिन्तमिवामृतं त्वचि" इत्येवमादि । एवं किरतीत्यादीनामपि "रजः किरति मारुतः" "अवा-किरन्वयोवृद्धास्तं लाजैः पौरयोषितः" इत्यादिष्वर्थभेदाश्रयणेन रजोलाजादीनां कर्मत्वकरणत्वे गमयितव्ये । तथा गण्डयोः कपोलयोः स्वदेस्यापनयनेन प्रमार्ज-नेन या रुजा पीडा ॥ भिदादित्वादङ्प्रत्ययः ॥ तथा क्लान्तानि म्लानानि कर्णोत्पलानि येषां तेषां तथोक्तानाम् । पुष्पाणि लुनन्नीति पुष्पलाव्यः पुष्पाव-चायिकाः स्त्रियः ॥ कर्मण्यण् टिड्ढाणञ्" इत्यादिना ङीप् ॥ तासां मुखानि ।

छायाया अनातपस्य दानात् । कान्तिदानं च ध्वन्यते ॥ "छाया सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः" इत्यमरः ॥ कामुकदर्शनात्कामिनीनां मुखविकाशो भवतीति भावः ॥ क्षणपरिचितः क्षणं संसृष्टः सन् । न तु चिरम् । गच्छ ॥

वहाँ तू विश्राम लेकर वन की नदियों के किनारे उत्पन्न हुई बागों की जूहियों की कलियों को सींचता हुआ तथा गण्डस्थल पर आये हुए स्वेदों के पोंछने के क्लेश से जिनके कर्णकमल मैले हो गये हों ऐसी पुष्प तोड़नेवाली स्त्रियों के मुखों से एक क्षण छाया दान कर परिचित हो आगे चल ।

उद्यानों में बन सरिता तट उगी जूहियों को अभिराम
कर विश्राम, सींचते चलना नव जल कण से हे घन ! श्याम ।
श्रम जल हरने में कपोल से कर्ण कमल धारे परिम्लान
मालिनियों के मुख से परिचित हो क्षण चल दे छाया दान ॥

ठैर के नेक तहाँ चलियो बरसावत नीर नई बुँदियान तें ।
सींचत नाग नदी तट बागन छाइ चमेली रहीं कलियान तें ॥
दै छिनछाँह कौ दान सखा करियो पहचान तू मालिनियान तें ।
कान के फूल गए जिनके कुम्हलाइ से पोंछत स्वेद मुखान तें ॥

( २७ )

वक्रः पन्था यदपि भवतः प्रस्थितस्योत्तराशां
सौधोत्संगप्रणयविमुखो मा स्म भूरुज्जयिन्याः ।
विद्युद्दामस्फुरितचकितैस्तत्र पौराङ्गनानां
लोलाऽपांगैर्यदि न रमसे लोचनैर्वञ्चितोसि ॥

वक्र इति ॥ उत्तराशामुदीचीं दिशं प्रति प्रस्थितस्य भवतः पन्था उज्जयिनीमार्गो वक्रो यदपि । दूरो यद्यपीत्यर्थः ॥ विन्ध्यादुत्तरवाहिन्या निर्विन्ध्यायाः प्राग्भागे कियत्यपि दूरे स्थितोज्जयिनी । उत्तरपथस्तु निर्विन्ध्यायाः पश्चिम इति वक्रत्वम् ॥ तथाप्युज्जयिन्या विशालनगरस्य ॥ "विशालोज्जयिनी समा" इत्युत्पलः ॥ सौधानामुत्सङ्गेषूपरिभागेषु प्रणयः परिचयः ॥ "प्रणयः स्यात्परिचये याञ्चायां सौहृदेऽपि च" इति यादवः ॥ तस्य विमुखः पराङ्मुखो मा स्म भूः न भवेत्यर्थः "स्मोत्तरे लङ् च" इति चकारादाशीरर्थे लुङ् "न माङ्योगे" इत्यडागमप्रतिषेधः ॥ तत्रोज्जयिन्यां विद्युद्दाम्नां विद्युल्लतानां स्फुरितेभ्यः स्फुरणेभ्यश्चकितैर्लोलापाङ्गैश्चञ्चलकटाक्षैः पौराङ्गनानां लोचनैर्न रमसे यदि तर्हि त्वं वञ्चितः प्रतारितोऽसि । जन्मवैफल्यं भवेदित्यर्थः ॥

उत्तर ओर जानेवाले, तुमको राह कुछ टेढ़ी पड़ेगी पर उज्जयिनी के राजमहलों से विना परिचित हुए तू न जाना। विद्युत के समान चमकनेवाली वहाँ की स्त्रियों के चंचल कटाक्षों से यदि तुम रमण न करोगे, तो समझना कि तुम नेत्रों से ठगे गये।

तुझ उत्तर दिशि गमनशील का यदपि पंथ हो बक्राकार
पर उज्जयिनी के महलों से होना परिचय विमुख न यार।
तेरी तडित छटा से जिनके हैं बाँके चल दृग व्यापार
यदि न रमणियों से उन विलसा तो तू वंचित नेत्रों द्वार॥

तो दिश उत्तर चालनहार के मारग केतोहू फेर परे किन।
वा उज्जयनि के आछे अटा पर से बिन तू चलियो कितहू जिन॥
चंचल नैन वहाँ अबलान के बिज्जुछटा चकचौंधे करै छिन।
जो न लख्यो उन नैनन तू हकनाहक देह धरेही फिरे गिन॥

( २८ )

**वीचिक्षोभस्तनितविहगश्रेणिकांचीगुणायाः**
**संसर्पन्त्याः स्खलितसुभगं दर्शितावर्तनाभेः ।**
**निर्विन्ध्यायाः पथि भव रसाभ्यन्तरः सन्निपत्य**
**स्त्रीणामाद्यं प्रणयवचनं विभ्रमो हि प्रियेषु ॥**

वीचीति ॥ हे सखे, पथ्युज्जयिनीपथे वीचिक्षोभेण तरङ्गचलनेन स्तनितानां मुखराणाम् ॥ कर्तरि क्तः ॥ विहगानां हंसानां श्रेणिः पंक्तिरेव काञ्चीगुणो यस्यास्तस्याः स्खलितेनोपस्खलनेन मदस्खलितेन च सुभगं यथा तथा संसर्पन्त्याः प्रवहन्त्या गच्छन्त्याश्च तथा दर्शितः प्रकटित आवर्तोऽभसां भ्रम एव नाभिर्यया ॥ "स्यादावर्तोऽम्भसां भ्रमः" इत्यमरः ॥ निष्क्रान्ता विन्ध्यान्निर्विन्ध्या नाम नदी ॥ "निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या" इति समासः । 'द्विगुप्राप्तापन्नालम्—" इत्यादिना परवल्लिङ्गताप्रतिषेधः ॥ तस्या नद्याः संनिपत्य संगत्य । रसो जलमभ्यन्तरे यस्य सः अन्यत्र रसेन शृङ्गारेणाभ्यन्तरोऽन्तरङ्गो भव । सर्वथा तस्या रसमनुभवेत्यर्थः ॥ शृङ्गारादौ जले वीर्ये सुवर्णे विषशुक्रयोः । तिक्तादावमृते चैव निर्यासे पारदे ध्वनौ ॥ आस्वादे च रसं प्राहुः" इति शब्दार्णवे ॥ ननु तत्प्रार्थनामन्तरेण कथं तत्रानुभवो युज्यत इत्यत आह—स्त्रीणामिति ॥ स्त्रीणां प्रियेषु विषये विभ्रमो विलास एवाद्यं प्रणयवचनं प्रार्थनावाक्यं हि, स्त्रीणामेष स्वभावो यद्विलासैरेव रागप्रकाशनम् । न तु कण्ठत इति भावः ॥ विभ्रमश्चात्र नाभिसंदर्शनादिरुक्त एव ॥

**लहर के क्षोभ से शब्द करती विहँग श्रेणी ही जिसकी करधनी है, जो स्खलन करती ( गिरती पड़ती ) पास पहुँचती हुई अपनी भँवर रूपी नाभी दिखला रही है-ऐसी निर्विन्ध्या नाम नदी से मिल कर उसके भीतर पैठ उसका रसास्वादन करना-क्योंकि स्त्रियों का अपने प्रेमियों के प्रति विलास भाव प्रदर्शन करना ही उनका पहले पहल का प्रार्थना वाक्य है।**

लोल लहर मुखरित खग गण मय रशना की करती झनकार
भँवरमयी नाभी दर्शाती इठलाती निज धारा द्वार।
निर्विन्ध्या होगी उससे मिल अभ्यन्तर रस करना पान
हाव भाव मय क्योंकि अंगना जनका पहिला प्रणय प्रमान॥

रस बीच में लै चलियो निरबिन्ध कौ जो मग तेरो निहारती है।
कटि किंकिन मानो बिहंगम पाँति तरंग उठे झनकारती है॥
मनरंजन चालि अनोखी चले अरु भौंर की नाभि उघारती है।
बतरान है मीत सों आदि यही तिय बिभ्रम मोहनो डारती है॥

( २९ )

वेणीभूतप्रतनुसलिलाऽसावतीतस्य सिन्धुः
पाण्डुच्छाया तटरुहतरुभ्रंशिभिर्जीर्णपर्णैः।
सौभाग्यं ते सुभग विरहावस्थया व्यञ्जयन्ती
कार्श्यं येन त्यजति विधिना स त्वयैवोपपाद्यः॥

वेणीति ॥ अवेणी वेणीभूतमिति वेणीभूतं वेण्याकारं प्रतनु स्तोकं च सलिलं यस्याः सा तथोक्ता। अन्यत्र वेणीभूतकेशपाशेति च ध्वन्यते। रुहन्तीति रुहाः॥ इगुपधलक्षणः कप्रत्ययः॥ तटयो रुहा ये तरवस्तेभ्यो भ्रंशयन्तीति तथोक्तैः। जीर्णपर्णैः शुष्कपत्रैः पाण्डुच्छाया पाण्डुवर्णा। अतएव हे सुभग, विरहावस्थया पूर्वोक्तप्रकारया करणेन। अतीतस्यैतावन्तं कालमतीत्य गतस्य। प्रोषितस्येत्यर्थः। ते तव सौभाग्यं सुभगत्वम्॥ "हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च" इत्युभयपदवृद्धिः॥ व्यञ्जयन्ती प्रकाशयन्ती। स खलु सुभगो यमङ्गनाः कामयन्त इति भावः। असौ पूर्वोक्ता सिन्धुर्नदी निर्विन्ध्या॥ "स्त्री नद्यां ना नदे सिन्धुर्देशभेदेऽम्बुधौ गजे" इति वैजयन्ती॥ येन विधिना

व्यापारेण कार्श्यं त्यजति स विधिस्त्वयैवोपपाद्यः । कर्तव्य इत्यर्थः । स च विधिरेकत्र वृष्टिरन्यत्र संभोगस्तदभावनिबन्धनत्वात्कार्श्यस्येति भावः ॥ इयं पञ्चमी मदनावस्था । तदुक्तं रतिरहस्ये—"नयनप्रीतिः प्रथमं चित्तासङ्गस्ततोऽथ संकल्पः । निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाशः ॥ उन्मादो मूर्च्छा मृतिरित्येताः स्मरदशा दशैव स्युः ॥" इति ॥ "तामतीतस्य" इति पाठमाश्रित्य सिन्धुर्नाम नद्यन्तरमिति व्याख्यातम् । किं तु सिन्धुर्नाम कश्चिन्नदः काश्मीरदेशेऽस्ति । नदी तु कुत्रापि नास्तीत्युपेक्ष्यमित्याचक्षते ॥

वह अपने वेणी स्वरूप थोड़े जलों से बहती हुई, तट के पेड़ों के पुराने पत्तों के उसमें पड़ने से पीली बनी हुई, अपनी विरह अवस्था मे तुम्हारे बीते हुए इतने कालों का सौभाग्य प्रगट कर रही है । सो जिस तरह से उसका दुबलापन जाय, वही करना । प्रोषितपतिका नारी अपने बालों को एक में बाँध रखती और दुबली पतली पीली बनी रहती है यही निर्विंध्या तुम्हारे वियोग में कर रही है । तू उससे मिल जाना अर्थात् उसे हृष्ट पुष्ट प्रसन्न कर देना ।

तट पर गिरे जीर्ण पर्णों से करने वाली निज तन पीत
प्रतनु सलिल से बहने वाली वेणीभूता हुई प्रतीत ।
वह बीता सौभाग्य दिखाती तव निज सुभग विरह गति द्वार
जिससे उसकी कृशता जावे करना तुझे वही व्यापार ॥

जल सूखत सिंधु भई पतरी तन बेनी सरीको दिखावती है ।
तटरूखन तें झरें पात पके छबि पीरी मनो अँग लावती है ॥
धरि सोहनो रूप वियोगिनि को वह तोमें सुहाग मनावती है ।
करियो घन सो बिधि वाके लिये तनछीनता जोकि मिटावती है ॥

( ३० )

**प्राप्याऽवन्तीनुदयनकथाकोविदग्रामवृद्धान्**
**पूर्वोद्दिष्टामनुसर पुरीं श्रीविशालां विशालाम् ।**
**स्वल्पीभूते सुचरितफले स्वर्गिणां गां गतानां**
**शेषैः पुण्यैर्हृतमिव दिवः कान्तिमत्खण्डमेकम् ॥**

प्राप्येति ॥ विदन्तीति विदाः ॥ इगुपधलक्षणः कः ॥ ओकसो वेश्मस्थानस्य विदाः कोविदाः ॥ ओकारलुप्ते पृषोदरादित्वात्साधुः ॥ उदयनस्य वत्सराजस्य कथानां वासवदत्ताहरणाद्यद्भुतोपाख्यानानां कोविदास्तत्त्वज्ञा ग्रामेषु ये वृद्धास्ते सन्ति येषु तानवन्तींस्तन्नामजनपदान्प्राप्य तत्र पूर्वोद्दिष्टां पूर्वोक्तां "सौधोत्संग-प्रणयविमुखो मा स्म भूरुज्जयिन्याः" इत्युक्तां श्रीविशालां संपत्तिमहतीम् ॥ "शोभासंपत्तिपद्मासु लक्ष्मीः श्रीरिव दृश्यते" इति शाश्वतः ॥ विशालां पुरी-मुज्जयिनीमनुसर व्रज ॥ कथमिव स्थिताम् । सुचरितफले पुण्यफले स्वर्गोप-भोगलक्षणे स्वल्पीभूते । अत्यल्पावशिष्टे सतीत्यर्थः । गांभूमिं गतानाम् ॥ "गौरिला कुम्भिनी क्षमा" इत्यमरः ॥ पुनरपि भूलोकगतानामित्यर्थः । स्वर्गिणां स्वर्गवतां जनानां शेषैर्भुक्तशिष्टैः पुण्यैः सुकृतैर्हृतमानीतम् । स्वर्गार्थानुष्ठित-कर्मशेषाणां स्वर्गदानावश्यंभावादिति भावः । कान्तिरस्यास्तीति कान्तिमदुज्ज्व-लम् । सारभूतमित्यर्थः । एकं भुक्तादन्यत् ॥ "एके मुख्यान्यकेवलाः" इत्यमरः ॥ दिवः स्वर्गस्य खण्डमिव स्थितामित्युत्प्रेक्षा । एतेनातिक्रान्तसकलभूलोकनगर-सौभाग्यसारत्वमुज्जयिन्या व्यज्यते ॥

**उदयन कथा के जाननेवाले बूढ़े पण्डित जिस गाँव में हैं-ऐसी अवन्ती नगरी में पहुँच तुम पूर्वकथित बड़ी सम्पत्ति-शालिनी विशाला पुरी में प्रवेश करना । स्वर्गीय पुरुषों का जब स्वर्ग में वास करते करते सुन्दर कृत समाप्त हो जाता है और कुछ २ रह जाता है तो उसी बाकी बचे पुण्यों के**

द्वारा उन्होंने यह उत्तम एक खण्ड पृथ्वी पर अपने साथ लादिया है-ऐसा मालूम होता है।

पहुँच अवन्ती जहाँ जानते ग्राम बृद्ध उदयनका हाल
पूर्वोद्दिष्ट विशाला नगरी जाना औ संयुक्त विशाल।
सुकृत भाग के कम होने पर जो श्रीमय दिव भाग प्रकृष्ट
स्थित भूगत दिव प्राप्त जनों से ज्यों हृत पुण्यों से अवशिष्ट।।

ख्यात है अवंती जहाँ केतेक निवास करें,
पंडित जनिय्या उदयन की कथान के।
जाइ के तहाँ प्रवेश कीजो वा विशाला बीच,
देख लीजो शोभा साज सकल जिहान के।।
भूमि तें गए जो नर देवलोक भोगिवे को,
करि करि काज बड़े धर्म औ प्रमान के।
तेई फेरि आए संग सारभाग स्वर्ग लाए,
प्रबल प्रताप मनो शेष पुन्नदान के।।

( ३१ )

दीर्घीकुर्वन्पटु मदकलं कूजितं सारसानां
प्रत्यूषेषु स्फुटितकमलामोदमैत्रीकषायः।
यत्र स्त्रीणां हरति सुरतग्लानिमंगानुकूलः
शिप्रावातः प्रियतम इव प्रार्थनाचाटुकारः॥

दीर्घीकुर्वन्निति ॥ यत्र विशालायां प्रत्यूषेष्वहमुंखेषु ॥ "प्रत्यूषोऽहर्मुखं कल्यम्" इत्यमरः ॥ पटु प्रस्फुटम् । मदकलं मदेनाव्यक्तमधुरम् ॥ "ध्वनौ तु

मधुरास्फुटे । कलः" इत्यमरः ॥ सारसानां पक्षिविशेषाणाम् ॥ "सारसो मैथुनी कामी गोनर्दः पुष्कराह्वयः" इति यादवः ॥ यद्वा सारसानां हंसानाम् ॥ "चक्रांगः सारसो हंसः" इति शब्दार्णवे ॥ कूजितं रुतं दीर्घीकुर्वन् । विस्तारयन्नित्यर्थः । यावद्वातं शब्दानुवृत्तेरिति भावः । एतेन प्रियतमः स्वचाटु वाक्यानुसारि क्रीडापक्षिकूजितमविच्छिन्नीकुर्वन्निति च गम्यते । स्फुटितानां विकसितानां कमलानामामोदेन परिमलेन सह या मैत्री संसर्गस्तेन कषायः सुरभिः ॥ "रागद्रव्ये कषायोऽस्त्री निर्यासे सौरभे रसे" इति यादवः ॥ अन्यत्र विमर्दगन्धीत्यर्थः ॥ "विमर्दोत्थे परिमलो गन्धं जनमनोहरे । आमोदः सोऽतिनिर्हारी" इत्यमरः ॥ अंगानुकूलो गात्रसुखस्पर्शः । अन्यत्र गाढालिंगनदत्तगात्रसंवाहन इत्यर्थः । भवभूतिना चोक्तम्—"अशिथिलैपरिरम्भैर्दत्तसंवाहनानि" इति ॥ संवाह्यन्ते च सुरतश्रान्ताः प्रियैर्युवतयः । एतत्कविरेव वक्ष्यति—"संभोगान्ते मम समुचितो हस्तसंवाहनानाम्" इति ॥ शिप्रा नाम काचित्तत्रत्या नदी तस्या वातः शिप्रावातः ॥ शिप्राग्रहणं शैत्यद्योतनार्थम् ॥ प्रार्थना सुरतस्य याञ्चा तत्र चाटु करोतीति तथोक्तः । पुनः सुरतार्थं प्रियवचनप्रयोक्तेत्यर्थः ॥ कर्मण्यणप्रत्ययः ॥ प्रियतमो वल्लभ इव स्त्रीणां सुरतग्लानिं संभोगखेदं हरति नुदति । चाटूक्तिभिर्विस्मृतपूर्वरतिखेदाः स्त्रियः प्रियतमप्रार्थनां सफलयन्तीति भावः "प्रार्थनाचाटुकारः" इत्यत्र "खण्डितनायिकानुनीता" इति व्याख्याने सुरतग्लानिहरणं न संभवति । तस्याः पूर्वं सुरताभावात्पश्चात्तनसुरतग्लानिहरणं तु नेदानीन्तनकोपशमनार्थंचाटुवचनसाध्यमित्युत्प्रेक्षैवोचिता विवेकिनाम् ॥ "ज्ञातेऽन्यासङ्गविकृते खण्डितेर्ष्याकषायिता" इति दशरूपके ॥

जहाँ प्रातःकाल, हंसों के स्पष्ट रूप से प्रगट हुए मद कल को बढ़ाता हुआ, विकसित कमलों की गन्ध लेता हुआ, चतुर नायक के ऐसे खुशामद करता हुआ, शरीर सुख के अनुकूल बना हुआ छिप्रा नदी का पवन स्त्रियों की सुरतग्लानि दूर करता है अर्थात् उनके पसीने सुखाता है। कवि ने पवन को रसिक बनाकर उसमें रसिकों के सब भाव, जो उन्हें स्त्रियों के साथ करने पड़ते हैं, दिखलाया है।

जहाँ सबेरे सारस गण के करते वर मद कल विस्तार
विकसित हुए कमल परिमल से मिल लेते वर सौरभ धार।
प्रियतम के सम बात बनाता चाटुकार वह शिप्रा बात
स्त्री जन की सुरति ग्लानि है हरता करते सुख मय गात ॥

प्रातकाल फूले नित्त कंजन तें भेंटि भेंटि
रंजन हिये कौ होत गंध सरसानो है।
दीरघ करत मदमाते बोल सारस के
सुरन रसीले सुने कान सुख मानो है ॥
एते गुन साथ तात सिपरा नदी कौ वात
पीतम समान वीनती में अति स्यानो है।
सुरतग्लानि हरत सोई तहाँ नारिन की
गातहितकारी जात याही तें बखानो है ॥

## प्रक्षिप्त ( २ )

"हारांस्तारांस्तरलगुटिकान्कोटिशः शंखशुक्तीः
शष्पश्यामान्मरकतमणीनुन्मयूखप्ररोहान् ।
दृष्ट्वा यस्यां विपणिरचितान्विद्रुमाणां च भङ्गा-
न्संलक्ष्यन्ते सलिलनिधयस्तोयमात्रावशेषाः ॥

हारानिति ॥ यस्यां विशालायां कोटिशो विपणिषु पुण्यवीथिकासु ॥ "विपणिः पण्यवीथिका" इत्यमरः ॥ रचितान्प्रसारितान् ॥ इदं विशेषणं यथालिंगं सर्वत्र संवध्यते ॥ ताराश्वहुत्तान् ॥ "तारो मुक्तादिसंशुद्धौ तरणे शुद्धमौक्तिके" इति विश्वः ॥ तरलगुटिकान्मध्यमणीभूतमहारत्नान् ॥ "तरलो

हारमध्यगः" इत्यमरः ॥ "पिण्डे मणौ महारत्ने गुटिका बद्धपारदे" इति शब्दार्णवे । हारान्मुक्तावलीः । तथा कोटिशः शङ्खांश्च शुक्तीश्च मुक्तास्फोटांश्च ॥ "मुक्तास्फोटः स्त्रियां शुक्तिः शङ्खः स्यात्कम्बुरस्त्रियौ" इत्यमरः ॥ शष्पं बालतृणं तद्वच्छयामान् ॥ "शष्पं बालतृणं घासो यवसं तृणमर्जुनम्" इत्यमरः ॥ उन्मयूखप्ररोहानुद्गतरम्याङ्कुरान्मरकतमणीन्गारुडरत्नानि । तथा विद्रुमाणां भङ्गान्प्रवालखण्डांश्च दृष्ट्वा सलिलनिधयः समुद्रास्तोयमात्रमवशेषो येषां ते तादृशाः संलक्ष्यन्ते । तथानुमीयन्त इत्यर्थः ॥ रत्नाकरादप्यतिरिच्यन्ते रत्नसंपद्भिरिति भावः ॥

जिस विशाला में शुद्ध मणि जड़ित मुक्तावलियों, करोड़ो शंखों, सीपियों, बालतृणों के समान श्यामले, ऊपर प्रकाश फेंकने वाले मरकतमणियों और मूँगों के टुकड़ों को देख कर ऐसा अनुमान होता है कि अब समुद्र में जल भर ही रह गया है।

जहाँ शुद्ध मणि मध्य रत्न मय बहुत २ से मोती हार
शंख, शुक्ति त्यों उर्ध्व चमकते शष्प श्याम मरकत के भार।
देख हाट में गये पसारे वहु विद्रुम के खंड सुवेष
है होता अनुमान सलिल निधि अब है तोय मात्र ही शेष ॥

## प्रक्षिप्त ( ३ )

प्रद्योतस्य प्रियदुहितरं वत्सराजोऽत्र जह्रे
हैमं तालद्रुमवनमभूदत्र तस्यैव राज्ञः ।
अत्रोद्भ्रान्तः किल नलगिरिस्तम्भमुत्पाट्य दर्पा-
दित्याऽगन्तून्रमयति जनो यत्र बन्धूनभिज्ञः ॥

प्रद्योतस्येति ॥ अत्र प्रदेशे वत्सराजो वत्सदेशाधीश्वर उदयनः । प्रद्योतस्य नामोज्जयिनीनायकस्य राज्ञः प्रियदुहितरं वासवदत्तां जह्रे जहार । अत्र स्थले तस्यैव राज्ञः प्रद्योतस्य हैमं सौवर्णं तालद्रुमवनमभूत् । अत्र नलगिरिर्नामेन्द्रदत्तस्तदीयो गजो दर्पान्मदात्स्तम्भमालानमुत्पाट्योल्द्रुयोद्भ्रांत उत्पत्य भ्रमणं कृतवान् । इतीत्थंभूताभिः कथाभिरित्यर्थः । अभिज्ञः पूर्वोक्तकथाभिज्ञः कोविदो जन आगंतून्देशांतरादागतान् ॥ औणादिकस्तुन्प्रत्ययः ॥ बंधून्यत्र विशालायां रमयति विनोदयति ॥ अत्र भाविकालंकारः । तदुक्तम्—"अतीतानागते यत्र प्रत्यक्षत्वेन लक्षिते । अत्यद्भुतार्थकथनाद्भाविकं तदुदाहृतम् ॥ इति ॥

यहां वत्सराज उदयन ने प्रद्योत की राज कन्या का हरण किया । यहां उस प्रद्योत राजा का सुवर्णमय ताल वृक्षों का वन था । यहां ही उसके नलगिरि नाम के हाथी ने बल करके स्तम्भ उखाड़ डाला और भ्रान्त हुआ—यही बात कह कर जहां जानकार लोग यहां आने वालों के चित्त को प्रसन्न करते हैं । बीती बात का यहां वर्तमान रूप से कथन कर चमत्कार लाने से भाविक अलङ्कार है ।

की सुन्दर प्रद्योत कुमारी वत्सराज ने हरण यहाँ
उसी भूप का स्वर्ण ताल द्रुम बन था विस्तृत सघन यहाँ ।
स्तंभ तोड़कर दर्प से नलगिरि गज ने धारा भ्रमण यहाँ
जानकार जन आगन्तुक को कह करता मन हरण जहाँ ॥

## प्रक्षिप्त ( ४ )

पत्रश्यामा दिनकरहयस्पर्द्धिनो यत्र वाहाः
शैलोदग्रास्त्वमिव करिणो वृष्टिमन्तः प्रभेदात् ।
योधाग्रण्यः प्रतिदशमुखं संयुगे तस्थिवांसः
प्रत्यादिष्टाभरणरुचयश्चन्द्रहासव्रणाङ्कैः ॥

पत्रेति ॥ हे जलद, यत्र विशालायां वाहाः हयाः पत्रश्यामाः पलाशवर्णा अतएव दिनकरहयस्पर्धिनो वर्णतो वेगतश्च सूर्याश्वकल्पास्तथा शैलोदग्राः शैलवदुन्नताः करिणः प्रभेदान्मदस्रावाद्धेतोस्त्वमिव वृष्टिमन्तःअग्रंनयंतीत्यग्रण्यः॥ "सत्सूद्विष—" इत्यादिना क्विप् ॥ "अग्रग्रामाभ्यां नयतेः" इति वक्तव्याण्णत्वम् ॥ योधानामग्रण्यो भटश्रेष्ठाः संयुगे युद्धे प्रतिदशमुखमभिरावणं तस्थिवांसः स्थितवंतः। अत एव चन्द्रहासस्य रावणासेर्व्रणाः क्षतान्येवाङ्काश्चिह्नानि तैः॥ "चंद्रहासो रावणासावसिमात्रेऽपि च क्वचित्" इति शाश्वतः॥ प्रत्यादिष्टाभरणरुचयः प्रतिविद्धभूषणकांतयः। शस्त्रप्रहारा एव वीराणां भूषणमिति भावः॥ अत्रापि भाविकालंकारः॥

जहाँ पर पत्ते के समान श्यामले, सूर्य के घोड़ों की स्पर्द्धा करनेवाले घोड़े हैं और पर्वत के समान ऊंचे, अपने मद के कारण तुम्हारे ही ऐसे वृष्टि करने वाले हाथी। ऐसे वीर पुरुष हैं जो रावण के सामने खड़े हो जाते हों और इसलिये जिन के शरीर में उस रावण की चंद्रहास तलवार के घावों के अंक हों। यहाँ भी वही भाविक है।

पर्ण श्याम, दिनकर हय स्पर्द्धी जहाँ अश्व हैं महा बड़े
गिरि ऊँचे झरने से तव सम जल वर्षी गज जहाँ खड़े।
अग्रगण्य हैं सुभट जहाँ पर जो लें रण रावण से धार
चन्द्रहाँस व्रण धार अंक में करें तुच्छ भूषण व्यवहार॥

( ३२ )

जालोद्गीर्णैरुपचितवपुः केशसंस्कारधूपै-
र्बन्धुप्रीत्या भवनशिखिभिर्दत्तनृत्योपहारः।
हर्म्येष्वस्याः कुसुमसुरभिष्वध्वखेदं नयेथा
लक्ष्मीं पश्यँल्ललितवनितापादरागाङ्कितेषु॥

जालोद्गीर्णैरिति ॥ जालोद्गीर्णैर्गवाक्षमार्गनिर्गतैः ॥ "जालं गवाक्ष आनाये जालके कपटे गणे" इति यादवः ॥ केशसंस्कारधूपैः । वनिताकेशवासनार्थैर्गंधद्रव्यधूपैरित्यर्थः ॥ अत्र संस्कारधूपयोस्तादर्थ्येऽपि यूपदार्वादिवत्प्रकृतिविकारत्वाभावादश्वघासादिवत्षष्ठीसमासो न चतुर्थीसमासः ॥ उपचितवपुः परिपुष्टशरीरः ॥ बंधौ बंधुरिति वा प्रीत्या भवनशिखिभिर्गृहमयूरैर्दत्तो नृत्यमेवोपहार उपायनं यस्मै स तथोक्तः ॥ "उपायनमुपग्राह्यमुपहारस्तथोपदा" इत्यमरः कुसुमैः सुरभिषु सुगन्धिषु ॥ ललितवनिताः सुंदरस्त्रियः ॥ "ललितं त्रिषु सुंदरम्" इति शब्दार्णवे ॥ तासां पादरागेण लाक्षारसेनांकितेषु चिह्नितेषु हर्म्येषु धनिकभवनेष्वस्या उज्जयिन्या लक्ष्मीं पश्यन्नध्वनाध्वगमनेन खेदं क्लेशं नयेथा अपनय ॥

**उज्जयिनी की स्त्रियाँ अगर चंदन आदि की गंधों से अपने केशों को सुगंधित करती हैं और उनकी गंधें वहाँ के झरोखों से निकलती हैं उससे तूं परिपुष्ट शरीर हो जावेगा अर्थात् उन गंधों के मिल जाने से तुम्हारी देह बढ़ जावेगी । फिर वहाँ घरों में पालतू मोर होंगे, वे भाईचारे के नाते से तुझे देख नाच उठेंगे अर्थात् तुझे अपना नाँच दिखा प्रसन्न करेंगे। वहाँ की अट्टारियों में फूल की सुगंधें भरी होंगी और उनमें सुकुमार युवतियों के पद के महावर लगे होंगे सो तू वहाँ महलों की ऐसी शोभा देखता हुआ अपने मार्ग के क्लेश को मिटा लेगा ।**

**केश सुवासित करने वाले लेकर धूप गवाक्षों द्वार**
**बंधु प्रीति से गृह मयूर के वर नर्तन करके स्वीकार ।**
**पुष्प गन्ध मय रमणी जनपद लाक्षारस से अंकित**
**उसके महलों की निहार छवि हो जाना श्रम विरहित ॥**

उड़त झरोखन तें केशगंध-धूप वहाँ
होई अंग तेरो पुष्ट मेघ वाहि पीजो तू ।
देखि तोहि बार बार नाचेंगे घरेलू मोर
प्रीति सतकार मीत सोई मान लीजो तू ॥
सोंधे होइँ फूलन तें मंदिर अवंतिका के
चैन थके गातन कों नैक तहाँ दीजो तू ।
ललित तियान पाँव रंजित महावर तें
अंकित अटान जाइ बिसराम कीजो तू ॥

( ३३ )

भर्त्तुः कण्ठच्छविरिति[२] गणैः[३] सादरं वीक्ष्यमाणः
पुण्यं यायास्त्रिभुवनगुरोर्धाम चण्डीश्वरस्य ।
धूतोद्यानं कुवलयरजोगन्धिभिर्गन्धवत्यो-
स्तोयक्रीडानिरतयुवतिस्नानतिक्तैर्मरुद्भिः ॥

भर्तुरिति ॥ भर्तुः स्वामिनो नीलकण्ठस्य भगवतः कण्ठस्येवच्छविर्यस्यासौ कण्ठच्छविरिति हेतोर्गणैः प्रमथैः ॥ "गणस्तु गणनायां स्याद्गणेशे प्रमथे चये" इति शब्दार्णवे ॥ सादरं यथा तथा वीक्ष्यमाणः सन् । प्रियवस्तुसादृश्यादतिप्रियत्वं भवेदिति भावः । त्रयाणां भुवनानां समाहारस्त्रिभुवनम् ॥ "तद्धितार्थ—" इत्यादिना समासः ॥ तस्य गुरोस्त्रैलोक्यनाथस्य चण्डीश्वरस्य कात्यायनीवल्लभस्य पुण्यं पावनं धाम महाकालाख्यं स्थानं याया गच्छ ॥ विध्यर्थे लिङ् । श्रेयस्करत्वात्सर्वथा यातव्यमिति भावः ॥ उक्तं च स्कांदे—"आकाशे तारकं लिङ्गं पाताले हाटकेश्वरम् । मर्त्यलोके महाकालं दृष्ट्वा काममवाप्नुयात् ॥" इति ॥ न केवलं मुक्तिस्थानमिदं किन्तु विलासस्थानमपीत्याह—धूतेति ॥ कुवलयरजोगन्धिभिरुत्पलरागगंधवद्भिस्तोयक्रीडासु निरतानामासक्तानां युवतीनां स्नानं

स्नानीयं चन्दनादि ॥ करणे ल्युट् ॥ "स्नानीयेऽभिषवे स्नानम्" इति यादवः ॥ तेन तिक्तैः सुरभिभिः ॥ "कटुतिक्तकषायास्तु सौरभे च प्रकीर्तिताः" इति हलायुधः ॥ सौगंध्यातिशयार्थं विशेषणद्वयम् । गंधवत्या नाम नद्यास्तत्र-त्याया मरुद्भिर्मारुतैर्धूतोद्यानं कम्पिताक्रीडमिति धाम्नो विशेषणम् ॥

नीलकंठ महादेव के कण्ठ की शोभा सहित तुझे देख महादेव के गण तेरा आदर करेंगे। सो तुम इस प्रकार तीनों भुवनों के नायक चण्डी भवानी के स्वामी महाकाल के स्थान पर जाना—जहाँ के बागों को कमल के पराग की धूलि से भरे, नित्य क्रीडा करने वाली स्त्रियों के स्नानों से मीठे बने, गंधवती के पवन झकोरे डालते हैं।

उज्जयिनी में महाकाल महादेव हैं और उनका दर्शन मोक्ष देने के लिये तो प्रसिद्ध ही है—सांसारिक ऋद्धि-सिद्धियाँ भी पुराणानुसार देता है। कवि परम शैव है, द्वादश लिङ्गों में के एक शिवलिङ्ग को कैसे भूल सकता है। गंधवती नदी का पता तो नहीं कि कौन है, पर छिप्रा की एक छोटी धारा वहाँ पर है।

तुम स्वामी के कण्ठ छबि मय लक्षित सादर प्रमथों द्वार
त्रिभुवन गुरु चंडीश्वर घर को जाना पावन रूप पधार।
कमल पराग युक्त जल क्रीड़ा रत युवती जन गंध प्रधान
गंधवती के पवनों द्वारा कंपित हैं जिसके उद्यान ॥

जइयो तू फेर मीत पावन पुनीत ठाँव
चंडेश्वर धाम तीन लोक अधिकारी के।
नाथ के गरे की छबि देखि अंग तेरे माहिं
आदर सों लेंगे तोहि गण त्रिपुरारी के ॥

करें जलकेलि नारि नागरि नवेली तहाँ
गंधित हैं नीर गंधवती सिंधु प्यारी के।
नीरन तें मोद औ कमोदन तें लै पराग
पवन झकोरे नित्त रूख बागवारी के॥

( ३४ )

**अप्यन्यस्मिञ्जलधर महाकालमासाद्य काले**
**स्थातव्यं ते नयनविषयं यावदत्येति भानुः।**
**कुर्वन्संध्याबलिपटहतां शूलिनः श्लाघनीया-**
**मामन्द्राणां फलमविकलं लप्स्यसे गर्जितानाम्॥**

अपीति॥ युग्मम्॥ हे जलधर, महाकालं नाम पूर्वोक्तं चण्डीश्वरस्थान-मन्यस्मिन्संध्यातिरिक्तेऽपि काल आसाद्य प्राप्य ते तव स्थातव्यम्। त्वया स्थातव्यमित्यर्थः॥ "कृत्यानां कर्तरि वा" इति षष्ठी॥ यावद्यावता कालेन भानुः सूर्यो नयनविषयं दृष्टिपथमत्येत्यतिक्रामति। अस्तमयकालपर्यंतं स्थातव्यमित्यर्थः॥ यावदित्येतदवधारणार्थे। "यावत्तावच्च साकल्येऽवधौ मानेऽवधारणे" इत्यमरः॥ किमर्थमत आह—कुर्वन्निति॥ श्लाघनीयां प्रशस्यां शूलिनः शिवस्य संध्यायां बलिः पूजा तत्र पटहतां कुर्वन्संपादयन्नामन्द्राणामीषद्गम्भीराणां गर्जितानामविकलमखण्डं फलं लप्स्यसे प्राप्स्यसि॥ लभेः कर्तरि लृट्॥ महाकालनाथबलिपटहत्वेन विनियोगात्ते गर्जितसाफल्यं स्यादित्यर्थः॥

**हे मेघ! यदि तू वहाँ किसी दूसरे समय पहुँचे, तो तब तक ठहर जाना जब तक संध्या न हो ले। वहाँ संध्या के समय शिवकी पूजा में आरती करने के अवसर में तू प्रशंसनीय रूप से धीरे २ गर्ज कर धन्य २ हो जाना क्योंकि वहाँ तेरी गर्ज से नक्कारे का काम चल जावेगा, दूसरा बाजा न खोजना होगा।**

यदि घन ! पहुँचे महा काल के धाम दूसरे काल कहीं
तो लेना विश्राम भानु हों जब लों दृग के पार नहीं।
करता सुभग पटहता शूलि की तू शूली की सायंकाल
निज आमंद्र गर्ज के सब फल कर लेवेगा प्राप्त विशाल ॥

साँझ के बिना जो कहूँ पहुँचे तू और काल
महाकालजू के पुन्य आश्रम में जाइ के।
ठैर तहाँ लीजो ईठ भानु रहे जोलों दीठ
दिवस उजारो रहे छिति छहराइ के ॥
संध्यावलि पूजन जब होइ शूलधारी को
दुंदुभि की ठौर दीजो गरज सुनाइ के।
मंद मंद घोरन कौ पावेगौ फल अखंड
ऐसे बरदाई देव-देव कों रिझाइ के ॥

( ३९ )

पादन्यासैः क्वणितरशनास्तत्र लीलावधूतै
रत्नच्छायाखचितवलिभिश्चामरैः क्लान्तहस्ताः।
वेश्यास्त्वत्तो नखपदसुखान्प्राप्य वर्षाग्रबिन्दू-
नामोक्ष्यन्ते त्वयि मधुकरश्रेणिदीर्घान्कटाक्षान् ॥

पादन्यासैरिति ॥ तत्र संध्याकाले ॥ पादन्यासैश्चरणनिक्षेपैर्नृत्याङ्गैः क्वणिताः शब्दायमाना रशना यासां तास्तथोक्ताः ॥ क्वणतेरकर्मकत्वात् "गत्यर्थाकर्मक —" इत्यादिना कर्तरि क्तः ॥ लीलया विलासेनावधूतैः कम्पितै रत्नानां कङ्कणमणीनां छायया कान्त्या खचिता रूषिता वलयश्चामरदण्डा येषां तैः ॥ "वलिश्चामरदण्डे च जराविश्लथचर्मणि" इति विश्वः ॥ चामरैर्वल-

व्यजनैः क्रान्तहस्ताः ॥ दैशिकं नृत्यं सूचितम् । तदुक्तं नृत्यसर्वस्वे —"खड्गक-न्दुकवस्त्रादिदण्डिकाचामरस्रजः । वीणां च धृत्वा यत्कुर्युर्नृत्यं तद्दैशिकं भवेत् ॥" इति ॥ वेश्या महाकालनाथमुपेत्य नृत्यन्त्यो गणिकास्त्वत्तो नखपदेषु सुखान्सुखकरान् ॥ "सुखहेतौ सुखे सुखम्" इति शब्दार्णवे ॥ वर्षस्याग्रबिन्दूनप्रथमबिन्दूनप्राप्य त्वयि मधुकरश्रेणिदीर्घान्कटाक्षानपाङ्गानामोक्ष्यन्ते । "परैरुपकृताः सन्तः सद्यः प्रत्युपकुर्वते" इति भावः ॥ कामिनीदर्शनीयत्वलक्षणं शिवोपासनाफलं सद्यो लप्स्यस इति ध्वनिः ॥

वहाँ. वेश्याएं नाँच करती होंगी और उनके पैरों की किंकिणियां बजती होंगी । रत्न जड़े हुए दण्डवाले उजले चँवर उनके हाथों से डुलते होंगे जिनसे उनके हाथ थक गये होंगे । सो उनके नखच्छदों में तेरी वर्षा की पहली बूँदें पड़ेंगी और उनसे सुखी होकर भ्रमर श्रेणियों के समान वे तुम्हारी ओर बड़े २ कटाक्ष करेंगी । तुझे कामिनी दर्शन रूप शिव सेवा का फल तुरत मिलेगा यहाँ यही ध्वनि निकलती है ।

यह दैशिक नाच है जो प्रायः ज्येष्ठ आषाढ़ में रामेश्वरादि स्थानों में देवदासियों द्वारा होता है ।

वेश्याएँ निज पैर नचातीं करतीं रशना की झनकार
लीला कम्पित रत्न कान्ति से खचित दण्ड वर चवरों द्वार ।
क्लान्तहस्त हो निज नख पद में पा वर्षाग्र बिन्दु सुख रूप
तुझ प्रति निज कटाक्ष धारेंगी मधुकर श्रेणी दीर्घ अनूप ॥

नाचति नवेली तहाँ वेश्या अलबेली बाल
किंकिनी बजति पग धरत सुहावनी ।
रत्नजड़ी डाँड़िन के डोलति है ठाढ़ी चौर
थकित भुजान करैं लीला ललचावनी ॥

जाइ नखरेखन में उनके परेंगी जब
नई बूँद तेरी मेघ सुखसरसावनी ।
बड़े से कटाच्छ तोपै भ्रमरावली समान
डारेंगी सनेहभरे वेई मनभावनी ॥

( ३६ )

**पश्चादुच्चैर्भुजतरुवनं मण्डलेनाभिलीनः**
**सान्ध्यं तेजः प्रतिनवजपापुष्परक्तं दधानः ।**
**नृत्यारम्भे हर पशुपतेरार्द्रनागाजिनेच्छां**
**शान्तोद्वेगस्तिमितनयनं दृष्टभक्तिर्भवान्याः ॥**

पश्चादिति ॥ पश्चात्संध्याबल्यनन्तरं पशुपतेः शिवस्य नृत्यारम्भे ताण्डवप्रारम्भे प्रतिनवजपापुष्परक्तं प्रत्यग्रजपाकुसुमारुणं संध्यायां भवं सान्ध्यं तेजो दधानः । उच्चैरुन्नतं भुजा एव तरवस्तेषां वनं मण्डलेन मण्डलाकारेणाभिलीनोऽभिव्याप्तः सन् ॥ कर्तरि क्तः ॥ भवान्या भवपत्न्या ॥ "इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामानुक्" इत्ति ङीष्, आनुगागमश्च ॥ शान्त उद्वेगो गजाजिनदर्शनभयं ययोस्ते अत एव स्तिमिते निश्चले नयने यस्मिन्कर्मणिः तत्तथोक्तम् ॥ "उद्वेगस्त्वरिते क्लेशे भये मन्थरगामिनि" इति शब्दार्णवे ॥ भक्तिः ॥ पूज्येष्वनुरागः । भावार्थे क्तिन्प्रत्ययः दृष्टा भक्तिर्यस्य स दृष्टभक्तिः सन् । पशुपतेरार्द्रं शोणितार्द्रं यन्नागाजिनं गजचर्म ॥ "अजिनं चर्म कृत्तिः स्त्री" इत्यमरः ॥ तत्रेच्छां हर निवर्तयेः । त्वमेव तत्स्थाने भवेत्यर्थः । गजासुरमर्दनानन्तरं भगवान्महादेवस्तदीयमार्द्राजिनं भुजमण्डलेन बिभ्रत्ताण्डवं चकारेति प्रसिद्धिः । दृष्टभक्तिरिति कथं रूपसिद्धिः । दृष्टशब्दस्य "स्त्रियाः पुंवत्—" इत्यादिना पुंवद्भावस्य दुर्घटत्वादपूरणीप्रियादिष्विति निषेधात् ।

भक्तिशब्दस्य प्रियादिषु पाठादिति । तदेतच्चोद्यम् । दृष्टभक्तिरिति शब्दमाश्रित्य प्रतिविहितं गणव्याख्याने दृढं भक्तिरस्येति नपुंसकं पूर्वपदम् । अदाढर्यनिवृत्ति-परत्वे दृढशब्दाल्लिङ्गविशेषस्यानुपकारित्वात्स्त्रीत्वमविवक्षितमिति ॥ भोजराजस्तु-"भक्तौ च कर्मसाधनायामित्यनेन सूत्रेण भज्यते सेव्यत इति कर्मार्थत्वे भवानो-भक्तिरित्यादि भवति । भावसाधनायां तु स्थिरभक्तिर्भवान्यामित्यादि भवति" इत्याह । तदेतत्सर्वं सम्यग्विवेचितं रघुवंशसंजीविन्यां "दृढभक्तिरिति ज्येष्ठे" इत्यत्र । तस्माद्दृढभक्तिरित्यत्रापि मतभेदेन पूर्वपदस्य स्त्रीत्वेन नपुंसकत्वेन च रूपसिद्धिरस्तीति स्थितम् ॥

फिर पीछे महादेव जी के नृत्य करने के समय तूँ उनकी भुजा रूपी पेड़ों पर मंडल ( घेरा ) बाँध लेता हुआ, नये जपापुष्प के समान लाल संध्याकालीन तेज धारण करता हुआ, पशुपति की गीले चमड़े ओढ़ने की इच्छा हर लेना अर्थात् उसका स्थान पूर्ण कर देना जिससे भवानी का उद्वेग शान्त रहे और वे सुचित होकर तुझे देखें। महादेव ताण्डव नाच के समय गजासुर के गीले चमड़े जिससे रक्त चूता है ओढ़कर नाचते हैं और उससे पार्वती डरती हैं सो उनका वह डर दूर हो जावेगा और वे तुझ पर प्रसन्न हो जावेंगी क्योंकि टटके खून चूते हुए चमड़े देखने का क्लेश उन्हें फिर न उठाना पड़ेगा।

नृत्य समय में ऊँचे शिव के भुज तरुवन पर मंडल डाल
जपा पुष्प की लिये अरुणता धार तेज संध्या का लाल।
नागासुर के आर्द्र अजिन का हरना हरसंकल्प अपार
तू दृढ़ भक्ति लखा जा जिससे भय गत स्थिर दृग गिरिजा द्वार॥

बाँधि फेरि मंडल जब लेगो तू छाइ मीत
लाँबीसी भुजान रूप ऊँचे रूखवारो बन ।
फूल है जवा कौ नयो ता समान लाल रंग
तेज साँझकालहू कौ धारि लेगौ कारे तन ॥
नृत्य समै ओढ़्यो चहें आलो गजचर्म नाथ
देखि तोहि भूलि जाइ ताकौ खरी प्यारोपन ।
ग्लानि के मिटे ते स्वस्थचित्त ह्वै भवानी तोहि
प्यार सों लखेंगी आज हरष्यो हमारो मन ॥

( ३७ )

गच्छन्तीनां रमणवसतिं योषितां तत्र नक्तं
रुद्धालोके नरपतिपथे सूचिभेद्यैस्तमोभिः ।
सौदामन्या कनकनिकषस्निग्धया दर्शयोर्वीं
तोयोत्सर्गस्तनितमुखरो मा स्म भूर्विक्लवास्ताः ॥

गच्छन्तीनामिति ॥ तत्रोज्जयिन्यां नक्तं रात्रौ रमणवसतिं प्रियभवनं प्रति गच्छन्तीनां योषिताम् । अभिसारिकाणामित्यर्थः । सूचिभिर्भेद्यैः । अतिसान्द्रैरित्यर्थः । तमोभी रुद्धालोके निरुद्धदृष्टिप्रसारे नरपतिपथे राजमार्गे कनकस्य निकषो निकष्यत इति व्युत्पत्त्या निकष उपलगतरेखा तस्येव स्निग्धं तेजो यस्यास्तया ॥ "स्निग्धं तु मसृणे सान्द्रे रम्ये क्लीबे च तेजसि" इति शब्दार्णवे ॥ सुदाम्नाद्रिणैकदिक्सौदामनी विद्युत् ॥ "तेनैकदिक्" इत्यण्प्रत्ययः ॥ तयोर्वीं मार्गं दर्शय । किं च तोयोत्सर्गस्तनिताभ्यां वृष्टिगर्जिताभ्यां मुखरः शब्दायमानो मा स्म भूः । कुतः । ता योषियो विक्लवा भीरवः । ततो वृष्टिगर्जिते न कार्ये इत्यर्थः ॥ नात्र तोयोत्सर्गसहितं स्तनितमिति विग्रहः । विशिष्टस्येव केवल-

स्तनितस्याप्यनिष्टत्वात् न च द्वन्द्वपक्षेऽल्पाच्तरपूर्वनिपातशास्त्रविरोधः । "लक्षण-हेत्वोः क्रियायाः" इति सूत्र एव विपरीतनिर्देशेन पूर्वनिपातशास्त्रस्यानित्य-त्वज्ञापनादिति ॥

वहाँ रात में ललनाएँ अपने प्रेमियों के पास जाती होंगी और वे सूचिभेद्य (अर्थात् जो सूई से ही छेदा जा सके) अँधेरे में राजमार्ग में भटकती होंगी सो तूँ काली कसौटी पर पड़ी हुई सोने की लकीर के ऐसी अपनी बिजली चमका मग दिखा देना पर देखना कहीं गर्जन कर जल वृष्टि न कर देना क्योंकि वे भीरु होती हैं ।

वहाँ रात में जानेवाली सुन्दरियों को रमण निवास
सूचि भेद्य अँधेरे द्वारे नरपति पथ में—रुद्ध प्रकाश—
साने की रेखा सम सुन्दर पड़ी कसौटी पर हे मीत !
देना बिजली दिखा भीरु वे करना गर्ज न वर्ष सभीत ॥

मीत के मन्दिर जाति चलीं मिलिहैं तहाँ केतिक राति में नारी ।
मारग सूझ जिन्हें न परै जब सूचिकाभेदि झुके अँधियारी ॥
कंचनरेख कसौटी सी दामिनि तू चमकाइ दिखाइ अगारी ।
कीजियो ना कहुँ मेह की घोर मरें अबला अकुलाइ बिचारी ॥

( ३८ )

तां कस्यांचिद्भवनवलभौ सुप्तपारावतायां
नीत्वा रात्रिं चिरविलसनात्खिन्नविद्युत्कलत्रः ।
दृष्टे सूर्ये पुनरपि भवान्वाहयेदध्वशेषं
मन्दायन्ते न खलु सुहृदामभ्युपेतार्थकृत्याः ॥

तामिति ॥ चिरं विलसनात्स्फुरणात्खिन्नं विद्युदेव कलत्रं यस्य स भवान्सुप्ताः पारावताः कलरवा यस्यां तस्याम् । विविक्तायामित्यर्थः ॥ "पारावतः कलरवः कपोतः" इत्यमरः ॥ जनसंचारस्तत्रासंभावित एवेति भावः । कस्यांचिद्भवनवलभौ । गृहाच्छादनोपरिभाग इत्यर्थः ॥ "आच्छादनं स्याद्वलभी गृहाणाम्" इति हलायुधः ॥ तां रात्रिं नीत्वा सूर्ये दृष्टे सति उदिते सतीत्यर्थः । पुनरप्यध्वशेषं वाहयेः । तथाहि । सुहृदां मित्राणामभ्युपेताङ्गीकृतार्थस्य प्रयोजनस्य कृत्या क्रिया यैस्ते ॥ अभ्युपेतसुहृदर्था इत्यर्थः ॥ सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात्समासः ॥ "कृत्या क्रियादेवतयोः कार्ये स्त्रीकुपिते त्रिषु" इति यादवः ॥ "कृञः श च" इति चकारात्क्यप् ॥ न मन्दायन्ते खलु न मन्दा भवन्ति हि । न विलम्बन्त इत्यर्थः । "लोहितादिडाज्भ्यः क्यष्" इति क्यष् । "वा क्यषः" इत्यात्मनेपदम् ॥

**बहुत चमकने से तेरी प्यारी स्त्री बिजली थक जावेगी सो तू उस अटारी पर चढ़कर रात भर वहाँ विश्राम लेना जहाँ कबूतर सोये पड़े हों अर्थात् जो सूनसान हो। फिर जब भोर में सूर्य उदय होलें तो अपने बाकी रास्ते को काटने लग जाना—क्योंकि जिसने मित्र का कार्यभार अपने सिर पर ले लिया उसे कार्यसमाप्ति तक छुट्टी कहाँ।**

विद्युत वनिता चिर विलास से पा निज श्रमवश पड़ी विहाल
तुम पारावत सुप्त अटा पर रह जाना अपने निशिकाल।
सूर्य्य उदय जब हों लग जाना शेष राह करने में पार
नहीं देर करते वे जिनने किया मित्र का कृत स्वीकार॥

थकि जाइगी दामिनि तेरी तिया बहु बेर लौं हास विलास करे।
टिक रात में लीजियो काहू अटा जहाँ सोवत होइँ परेवा परे॥
दिन ऊगत फेर उतै चलियो जित में चलिवे को रहे दगरे।
सहतात कहाँ नर वे जग में जिन मीत के कारज सीस धरे॥

( ३९ )

तस्मिन्काले नयनसलिलं योषितां खण्डितानां
शान्तिं नेयं प्रणयिभिरतो वर्त्म भानोस्त्यजाशु ।
प्रालेयास्त्रं कमलवदनात्सोऽपि हर्तुं नलिन्याः
प्रत्यावृत्तस्त्वयि कररुधि स्यादनल्पाभ्यसूयः ॥

तस्मिन्निति ॥ तस्मिन्काले पूर्वोक्ते सूर्योदयकाले प्रणयिभिः प्रियतमैः खण्डितानां योषितां नायिकाविशेषाणाम् ॥ "ज्ञातेऽन्यासङ्गविकृते खण्डितेर्ष्या-कषायिता" इति दशरूपके ॥ नयनसलिलं शान्तिं नेयं नेतव्यम् ॥ नयतिर्द्वि-कर्मकः ॥ अतो हेतोर्भानोर्वर्त्माशु शीघ्रं त्यज । तस्यावरको मा भूरित्यर्थः ॥ विपक्षेऽनिष्टमाचष्टे–सोऽपि भानुः । नलान्यम्बुजानि यस्याः सन्तीति नलिनी पद्मिनी ॥ "तृणेऽब्जे नलं ना तु राज्ञि नाले तु न स्त्रियाम्" इति शब्दार्णवे ॥ तस्याः स्वकान्तायाः कमलं स्वकुसुममेव वदनं तस्मात्प्रालेयं हिममेवास्रमश्रु हर्तुं शमयितुं प्रत्यावृत्तः प्रत्यगतः । नलिन्याश्च भर्तुर्भानोर्देशान्तरे नलिन्य-न्तरगमनात्खण्डितात्वमित्याशयः । ततस्त्वयि । करानंशून्रुणद्धीति कररुत् । क्विप् । तस्मिन्कररुधि सति । हस्तरोधिनि सतीति च गम्यते ।। "बलिहस्तांशवः कराः" इत्यमरः ॥ अनल्पाभ्यसूयोऽधिकविद्वेषः स्यात् । प्रायेणेच्छाविशेष-विघातादुद्वेषो रोषविशेषश्च कामिनां भवतीति भावः । किं च "आत्मानं चार्कमीशानं विष्णुं वा द्वेष्टि यो जनः । श्रेयांसि तस्य नश्यन्ति रौरवं च भवेद्ध्रुवम् ॥" इति निषेधात्कार्यहानिर्भविष्यतीति ध्वनिः ॥

उस समय खण्डित नायकाओं के मुख से उनके प्रीतम द्वारा आँसू पोछे जाने चाहिये—सो तू जल्द सूर्य का रास्ता छोड़ देना । वह भी अपनी कमलिनी स्त्री के मुख से हिम-रूप अश्रुबिन्दु हटाने चला है सो यदि तू उसकी किरण रोकेगा ( वा उसका हाथ पकड़ेगा क्योंकि कर का अर्थ किरण और हाथ दोनों है ) तो वह तुझ पर नाराज होगा ।

खंडित रमणीजन का दृग जल उस क्षण रमण जनों के द्वार
है कर्तव्य मिटाना रवि का मग तज देना शीघ्र प्रकार
नलिनी के हिमाश्रु को वह भी कमल वदन से करने दूर
है प्रवृत्त जो कर रोकोगे क्रोध करेगा तुम पर क्रूर

भोर भएँ बनिता खँडितान के मीत मिलें अँसुवा पुछजात हैं।
छोड़ियो यातें तुरन्तहि सो मग जा मग आवत भानु प्रभात हैं॥
चाहत वेहु मिटावन कों नलिनी-मुख ओस के आँसू दिखात हैं।
रोकियो ना उनकी किरनें अनखाइँ बड़े अनखान की बात हैं॥

( ४० )

**गम्भीरायाः पयसि सरितश्चेतसीव प्रसन्ने**
**छायात्मापि प्रकृतिसुभगो लप्स्यते ते प्रवेशम् ।**
**तस्मादस्याः कुमुदविशदान्यर्हसि त्वं न धैर्या-**
**न्मोघीकर्तुं चटुलशफरोद्वर्तनप्रेक्षितानि ॥**

गम्भीराया इति ॥ गम्भीरा नाम सरित् ॥ उदात्तनायिका च ध्वन्यते ॥ तस्याः प्रसन्नेऽनुरक्तत्वाद्दोषरहिते चेतसीव प्रसन्नेऽतिनिर्मले पयसि । प्रकृत्या स्वभावेनैव सुभगः सुन्दरः ॥ "सुन्दरेऽधिकभाग्ये च दुर्दिनेतरवासरे । तुरीयांशे श्रीमति च सुभगः" इति शब्दार्णवे ॥ ते तव छाया चासावात्मा च ॥ सोऽपि प्रतिबिंबशरीरं च प्रवेशं लप्स्यते । अपिशब्दात्प्रवेशमनिच्छोरपीति भावः । तस्माच्छायाद्वारापि प्रवेशावश्यं भावित्वादस्या गम्भीरायाः कुमुदवद्विशदानि धवलानि चटुलानि क्षीप्राणि शफराणां मीनानामुद्वर्तनान्युल्लु-

ण्ठनान्येव प्रेक्षितान्यवलोकनानि ॥ "त्रिषु स्याच्चटुलं शीघ्रम्" इति विश्वः ॥ एतावदेव गम्भीराया अनुरागलिङ्गम् । धैर्याद्धाष्र्यात् । वैयात्यादिति यावत् । मोघीकर्तुं विफलीकर्तुं नार्हसि । नानुरक्ता विप्रलब्धव्येत्यर्थः ॥ धूर्तलक्षणं तु- "क्लिश्नाति नित्यं गर्मितां कामिनीमिति सुन्दरः। उपेत्यरक्तां यत्नेन रक्तां धूर्तो विमुञ्चति" इति ॥

यद्यपि तुम्हारा शरीर छायामय है अर्थात् तुम में कुछ सार न है, पर स्वभाव से सुन्दर बना तू गम्भीरा नदी में, जो चित्त के समान निर्मल है, प्रवेश पाये विना न रहेगा। वहाँ स्वेत कमल के समान शफरी मछलियों का उछल-कूद करना ही उसकी चितवन है—उसे तू अपनी ढिठाई से व्यर्थ न करना अर्थात् उसकी चितवन पर ऐसा न हो कि तू कुछ ध्यान न दे। वहाँ तू ऐसा करने से धूर्त नायक सा दोषी होगा, ध्वनि है।

गंभीरा सरिता का पानी निर्मल चित्त समान महान
प्रकृति सुभग छायात्मक भी तू उसमें द्रुत पा लेगा स्थान
कुमुद विशद सफ़री किलोल तू कर उसकी चितवन अनुमान
कहीं धृष्टता बस नहिं उसको बिफलाना हे मीत ! सुजान

अति उज्जल नीर गँभीरा नदी निरदोष हिये के समान धरै।
मनभावन तो प्रतिबिम्ब सुहावन ता जल जाइ परै ही परै ॥
फिर का बिधि होइगो जोग जु तू निठुराई सखा इतनी पकरै।
सफरी गति चंचल स्वच्छ सरोरुह वाकी चितौनि निरास करै ॥

( ४१ )

तस्याः किंचित्करधृतमिव प्राप्तवानीरशाखं
नीत्वा नीलं सलिलवसनं मुक्तरोधोनितम्बम् ।
प्रस्थान ते कथमपि सखे लम्बमानस्य भावि
ज्ञातास्वादो विवृतजघनां को विहातुं समर्थः ॥

तस्या इति ॥ हे सखे, प्राप्ता वानीरशाखा वेतसशाखा येन तत्तथोक्तमत-एव किंचिदीषत्करधृतं हस्तावलम्बितमिव स्थितम् । मुक्तस्त्यक्तो रोधस्तटमेव नितम्बः कटिर्येन तत्तथोक्तम् ॥ "नितम्बः पश्चिमे श्रोणिभागेऽद्रिकटके कटौ" इति यादवः ॥ नीलं कृष्णवर्णं तस्या गम्भीरायाः सलिलमेव वसनं नीत्वापनीय ॥ प्रस्थानसमये प्रेयसीवसनग्रहणं विरहतापविनोदनार्थमिति प्रसिद्धम् ॥ लम्ब-मानस्य पीतसलिलभाराल्लम्बमानस्य । अन्यत्र जघनारूढस्य । ते तव प्रस्थानं प्रयाणं कथमपि कृच्छ्रेणभावि ॥ कृच्छ्रत्वे हेतुमाह—ज्ञातेति ॥ ज्ञातास्वादोऽनुभूतरसः कः पुमान्विवृतं प्रकटीकृतं जघनं कटिस्ततपूर्वभागो वा यस्यास्ताम् ॥ "जघनं स्यात्कटौ पूर्वश्रोणिभागापरांशयोः" इति यादवः ॥ विहातुं त्यक्तुं समर्थः । न कोऽपीत्यर्थः ॥

जब तू उसका नील वसन रूपी नीला जल खींचेगा तो उसका जल उसके तट ( किनारा ) रूपी नितम्ब ( कटि ) से छूटता हुआ मालूम पड़ेगा और क्योंकि वह किनारे उगी बेंत की शाखा से छूता रहेगा ऐसा मालूम पड़ेगा मानो नायिका अपने हाथों से उसे खींचने नहीं दे रही है। सो जब तू उससे लम्बा अर्थात् बड़ा बन जावेगा दूसरे पक्ष में जघनारूढ़ हो जावेगा तो तेरा आगे गमन कठिनाई से होगा। क्योंकि जिसने रसास्वादन कर लिया वह जघन प्रगट करने

वाली को कैसे छोड़ सकता है। प्रस्थान समय में प्रेयसी का वस्त्र हरण प्रवास काल के विनोदार्थ होता है ऐसी प्रसिद्धि है। नदी प्रवत्स्यनायिका है जिसकी निशानी लेजानी प्रेमी को इष्ट है।

बंजुल की शाखा में पहुंचे ज्यों किञ्चित कर द्वार गृहीत
तट नितम्ब से छूटे नीले सलिल वसन हर उसका मीत!
तुम कैसे निज मार्ग लगोगे होते लम्बमान बड़भाग
खुली जंघ वाली को वारिद! क्यों रसज्ञ कर सकता त्याग

तट सों उठि वाको सलिल लग्यो डार वानीर।
कर पकरत सरक्यो मनो कटि तैं नीलो चीर॥
लिये ताहि कैसे बने प्यारे तेरो गौन।
नगन जघन के तजन कों रसिया समरथ कौन॥

( ४२ )

[1]त्वन्निष्यन्दोच्छ्वसितवसुधागन्धसंपर्करम्यः
[2]स्रोतोरन्ध्रध्वनितसुभगं दन्तिभिः पीयमानः।
[3]नीचैर्वास्यत्युपजिगमिषोर्देवपूर्वं गिरिं ते
[3]शीतो वायुः [4]परिणमयिता काननोदुम्बराणाम्॥

त्वदिति॥ त्वन्निष्यन्देन तव वृष्ट्योच्छ्वसिताया उपबृंहिताया वसुधाया भूमेर्गन्धस्य संपर्केण रम्यः। सुरभिरित्यर्थः। स्रोतः शब्देनेन्द्रियवाचिना तद्विशेषो घ्राणं लक्ष्यते॥ "स्रोतोऽम्बुवेगेन्द्रिययोः" इत्यमरः॥ स्रोतोरन्ध्रेषु नासाग्रकुहरेषु यद्ध्वनितं शब्दस्तेन सुभगं यथा तथा दन्तिभिर्गजैः पीयमानः।

वसुधागन्धलोभादाघ्रायमाण इत्यर्थः । अनेन मान्द्यमुच्यते । काननेषु वनेषू-दुम्बराणां जन्तुफलानां "उदुम्बरो जन्तुफलो यज्ञाङ्गो हेमदुग्धकः" इत्यमरः ॥ परिणमयिता परिपाकयिता ॥ "मितां ह्रस्वः" इति ह्रस्व; ॥ शीतो वायुः । देवपूर्वं गिरिं देवगिरिमित्यर्थः । उपजिगमिषोरुपगन्तुमिच्छोः गमेः सन्नन्तादु-प्रत्ययः ॥ ते तव नीचैः शनैर्वास्यति । त्वां वीजयिष्यतीत्यर्थः ॥ संबन्धमात्र-विवक्षायां षष्ठी ॥ "देवपूर्वं गिरिम्" इत्यत्र देवपूर्वत्वं गिरिशब्दस्य । न तु संज्ञिनस्तदर्थस्येति । संज्ञायाः संज्ञित्वाभावादवाच्यवचनं दोषमाहुरालंकारिकाः तदुक्तमेकावल्याम्—"यदवाच्यस्य वचनमवाच्यवचनं हि तत् ॥" इति ॥ समाधानं तु देवशब्दविशेषितेन गिरिशब्देन शब्दपरेण । मेघोपगमनयोग्य-देवगिरिर्लक्ष्यत इति कथंचित्संपाद्यम् ॥

तुम्हारी वृष्टि से धरती का पृष्ठ भाग फूल जावेगा और उसकी गंध से पृथ्वी की पवन सुगंधित हो जावेगी—फिर वह पवन हाथियों से उनके सुण्डों द्वारा नाक में सुन्दर शब्द करते हुए पी जावेगी अर्थात् उसमें मंदता का गुण आ जावेगा । वनगूलरों को पकाने वाली ऐसी शीत वायु देवगिरि जाते जान धीरे २ तुम्हें पंखा झलेगी ।

तेरी बूंदों से उच्छ्वासित भू की सुरभित गंध लिये
घ्राणरन्ध्र में शब्द सुभग ज्यों करि से जाते पान किये
वनगूलर का कुंज पकाने वाला बहता पवन सुशीत
देव पूर्वगिरि के गमनेच्छुक तुझपर मन्द बहेगा मीत !

तो बरसत छितिगन्ध मिलि होइ पवन रमनीय ।
बनगूलर पकवनप्रबल श्रवन सुभग गजग्रीय ॥
शीतल मन्द सुगन्ध बहि करिहै पग पग सेव ।
मारग में जब तू चले पहुँचन कों गिरिदेव ॥

( ४३ )

**तत्र स्कन्दं नियतवसतिं पुष्पमेघीकृतात्मा**
**पुष्पासारैः स्नपयतु भवान्व्योमगङ्गाजलार्द्रैः ।**
**रक्षाहेतोर्नवशशिभृता वासवीनां चमूना-**
**मत्यादित्यं हुतवहमुखे संभृतं तद्धि तेजः ॥**

तत्रेति ॥ तत्र देवगिरौ नियता वसतिर्यस्य तम् । नित्यसंनिहितमित्यर्थः ॥ पुरा किल तारकाख्यासुरविजयसंतुष्टः सुरप्रार्थनावशाद्भगवान्भवानीनन्दनः स्कन्दो नित्यमहमिह सह शिवाभ्यां वसामीत्युक्त्वा तत्र वसतीति प्रसिद्धिः ॥ स्कन्दं कुमारं स्वामिनम् । पुष्पाणां मेघः पुष्पमेघः । पुष्पमेघीकृतात्मा कामरूपत्वात्पुष्पवर्षुकमेघीकृतविग्रहः सन्व्योमगङ्गाजलार्द्रैः । पुष्पासारैः पुष्पसंपातैः ॥ "धारासंपात आसारः" इत्यमरः ॥ भवान्स्वयमेव स्नपयत्वभिषिञ्चतु । स्वयं पूजाया उत्तमत्वादिति भावः ॥ तथा च शंभुरहस्ये—"स्वयं यजति चेद्देवमुत्तमा सोदरात्मजैः । मध्यमा या यजेद्भृत्यैरधमा याजनक्रिया ॥" इति ॥ स्कन्दस्य पूज्यत्वसमर्थनेनार्थेनार्थान्तरं न्यस्यति—रक्षेति ॥ तद्भगवान् । स्कन्द इत्यर्थः ॥ विधेयप्राधान्यान्नपुंसकनिर्देशः ॥ वासवस्येमा वासव्यः ॥ "तस्येदम्" इत्यण् ॥ तासां वासवीनामैन्द्रीणां चमूनां सेनानां रक्षाहेतो रक्षया कारणेन । रक्षार्थमित्यर्थः ॥ "षष्ठी हेतुप्रयोगे" इति षष्ठी ॥ नवशशिभृता भगवता चन्द्रशेखरेण । वहतीति वहः ॥ पचाद्यच् ॥ हुतस्य वहो हुतवहो वह्निस्तस्य मुखे संभृतं संचितम् । आदित्यमतिक्रान्तमत्यादित्यम् ॥ "अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया" इति समासः ॥ तेजो हि साक्षाद्भगवतो हरस्यैव मूर्त्यन्तरमित्यर्थः । अतः पूज्यमिति भावः । मुखग्रहणं तु शुद्धत्वसूचनार्थम् । तदुक्तं शंभुरहस्ये—"गवां पश्चाद्द्विजस्याङ्घ्रियोगिनां हृत्कवेर्वचः । परं शुचितमं विद्यान्मुखं स्त्रीवद्दुद्विवाजिनाम् ॥" इति ॥

वहाँ देवगिरि में स्थान बनाकर स्कन्द नित्यवास करते हैं। तुम कामरूप फूल का स्वरूप बन जाना और आकाश गंगा के जलों से सींचकर उन्हें फूलों की वर्षा से नहला देना। वह स्कन्द देवसेनाओं की रक्षा के लिए महादेव के द्वारा अग्नि के मुख में डाले हुए ऐसे तेज हैं जो सूर्य को भी अतिक्रमण कर जाते हैं अर्थात् सूर्य से भी तेज में बढ़े हुये हैं। कहते हैं जब तारकासुर से देवतागण हार गये तो महादेव के पास गये और उन्हें प्रसन्न किया। तब महादेव ने अपना तेज अग्नि में डाला जिससे स्कन्द पावकि ( पावक का पुत्र ) कहाते हैं। फिर वह तेज गंगा में गया और इसी से स्कन्द का जन्म हुआ और कृत्तिकाओं का ६ मुख से उनने दूध पीया इससे वे षड्मुख हुए और क्योंकि वे शर के वन में जन्मे थे इससे शरवणभव हुए।

वहाँ स्कन्द हैं नित्य निवासी पुष्प मेघ का तू तनधार
उन्हें नहाना नभ गंगाजल संमार्जित सुमनों के द्वार
इन्द्रचमू की रक्षा के हित वह दिनकर से गुरुतम धाम
हैं संचित पावक के मुख में नव शशिधर शिव से अभिराम

नित्त निवास कुमार करै वहाँ तू उनकों अन्हवाइयो जाइके।
पुष्पमई बदरा बनिके नभगंग मिले फुलवा बरसाइके ॥
जन्म दियो हर पावक में जिनकों सुरराज चमू हित लाइके।
मन्द करें रवि कौ परतापहु आपने मात पिता गुन पाइके ॥

## ( ४४ )

**ज्योतिर्लेखावलयि गलितं यस्य बर्हं भवानी**
**पुत्रप्रेम्णा कुवलयदलप्रापि कर्णे करोति ।**
**धौतापांगं हरशशिरुचा पावकेस्तं मयूरं**
**पश्चादद्रिग्रहणगुरुभिर्गर्जितैर्नर्तयेथा ॥**

ज्योतिरिति ॥ ज्योतिषस्तेजसो लेखा राजयस्तासां वलयं मण्डलं यस्यास्तीति तथोक्तम् । गलितं भ्रष्टम् । न तु लौल्यात्स्वयं छिन्नमिति भावः । यस्य मयूरस्य बर्हं पिच्छम् । "पिच्छबर्हे नपुंसके" इत्यमरः ॥ भवानी गौरी । पुत्रप्रेम्णा पुत्रस्नेहेन कुवलयस्य दलं पत्रं तत्प्रापि तद्योगि यथा तथा कर्णे करोति । दलेन सह धारयतीत्यर्थः । यद्वा कुवलयस्य दलप्रापि दलभाजि दलार्हे कर्णे करोति ॥ क्विबन्तात्सप्तमी ॥ दलं परिहृत्य तत्स्थाने बर्हं धत्त इत्यर्थः ॥ नाथस्तु "कुवलयदलक्षेपि" इति पाठमनुसृत्य "क्षेपो निन्दापसारणं वा" इति व्याख्यातवान् ॥ हरशशिरुचा हरशिरश्चन्द्रिकया धौतापांगं स्वतोऽपि शौक्ल्याददतिधवलितनेत्रान्तम् ॥ "अपांगौ नेत्रयोरन्तौ" इत्यमरः ॥ पावकस्याग्नेरपत्यं पावकिः स्कन्दः ॥ "अत इञ्" इति इञ् ॥ तस्य तं पूर्वोक्तं मयूरं पश्चात्पुष्पाभिषेचनानन्तरमद्रेर्देवगिरेः । कर्तुः ॥ ग्रहणेन गुहासंक्रमणेन गुरुभिः । प्रतिध्वानमहद्भिरित्यर्थः । गर्जितैर्नर्तयेथा नृत्यं कारय । मार्दंगिकभावेन भगवन्तं कुमारमुपास्वेति भावः ॥ "नर्तयेथाः" इत्यत्र "अणावकर्मकाश्चित्तवत्कर्तृकात्" इत्यात्मनेपदापवादः "निगरणचलनार्थेभ्यश्च" इति परस्मैपदं न भवति । तस्य "न पादम्याङ्माङ्यसपरिमुहरुचिनृतिवदवसः" इति प्रतिषेधात् ॥

**जैसे तारों से जड़ी हो, ऐसी जिसकी गिरी पांख को भवानी पुत्र प्रेम के कारण कमलपत्र के साथ अपने कानों में लगा लेती हैं, कार्तिकेय के उस मोर को—जिसके नेत्र**

महादेव के माथे के चंद्रमा के प्रकाश से धवलित हो गये हैं— तुम पीछे अर्थात् पुष्पवृष्टि कर लेने पर पहाड़ में जाने से गंभीर ध्वनिवाला होकर नचाना। यह तुम्हारी मृदंग बजाने की दूसरी सेवा होगी, एक सेवा नहलाने की तो हो ही चुकी रहेगी।

फिर जिसकी तारक मंडित छबि पतित पच्छ को ले कर द्वार
पुत्रप्रेम से कमल फूल सह शिवा कान में लेती धार
कार्तिकेय के उस मयूर को जिसके हरशशिछबि के द्वार
धुले हैं दृग के कोर नचाना उसे प्रदर में गर्ज अपार

जा उनके बरही की पखा गिरि तारे जड़ीसी कहूँ परती है।
गौरि उठाइ के पूत सनेह सों कानन कंज सौं ले धरती है॥
जासु कोएन की उज्जलता शिव के शशि सों समता करती है।
ताहि नचाइयो घोर बड़ी करि माँहि गुफान के जो भरती है॥

( ४६ )

आराध्यैनं शरवणभवं देवमुल्लङ्घिताध्वा
सिद्धद्वन्द्वैर्जलकणभयाद्वीणिभिर्मुक्तमार्गः।
व्यालम्बेथाः सुरभितनयालम्भजां मानयिष्य-
न्स्रोतोमूर्त्या भुवि परिणतां रन्तिदेवस्य कीर्त्तिम्॥

आराध्येति॥ एनं पूर्वोक्तं शरा बाणतृणानि॥ "शरो बाणे बाणतृणे" इति शब्दार्णवे॥ तेषां वनं शरवणम्॥ "प्रतिरन्तः शरेक्षु—" इत्यादिना णत्वम्॥ तत्र भवो जन्म यस्य तं शरवणभवम्॥ "अत्रज्यो बहुव्रीहिर्व्यधिकरणो

जन्माद्युत्तरपदः" इति वामनः। "अवर्ज्योऽगतिकत्वादाश्रयणीय इत्यर्थः ॥ देवं स्कन्दम् ॥ "शरजन्मा षडाननः" इत्यमरः॥ आराध्योपास्य वीणिभिर्वीणावद्भिः ॥ व्रीह्यादित्वादिनिः ॥ सिद्धद्वन्द्वैः सिद्धमिथुनैः । भगवन्तं स्कन्दमुपवीणयितुमागतैरिति भावः। जलकणभयात् । जलसेकस्य वीणाक्कणनप्रतिबन्धकत्वादिति भावः। मुक्तमार्गैस्त्यक्तवर्त्मभिरसन्नुत्लंघिताध्वा । कियन्तमध्वानं गत इत्यर्थः। सुरभितनयानां गवामालम्भेन संज्ञपनेन जायत इति तथोक्ताम् भुवि लोके स्रोतोमूर्त्या प्रवाहरूपेण परिणतां रूपविशेषमापन्नां रन्तिदेवस्य दशपुरपतेर्महाराजस्य कीर्तिम्। चर्मण्वत्याख्यां नदीमित्यर्थः । मानयिष्यन्सत्कारयिष्यन्व्यालम्बेथाः। आलम्ब्यावतरेरित्यर्थः॥ पुरा किल राज्ञो रन्तिदेवस्य गवालम्भेष्वेकत्र संभृताद्रक्तनिष्यन्दाच्चर्मराशेः काचिन्नदी सस्यन्दे। सा चर्मण्वतीत्याख्यायत इति ॥

उस सरकण्डे के वन में उत्पन्न होनेवाले स्कन्द की आराधना कर आगे चलना। फिर स्कन्द की पूजा के लिये वीणा हाथ में लिये हुए सिद्धों के मिथुन मिलेंगे जो अपनी वीणा के भींग जाने के डर से तुम्हारा रास्ता छोड़ देंगे। अब तुम गोयज्ञ से उत्पन्न हुई प्रवाहरूप पृथ्वी पर फैली हुई राजा रन्तिदेव की कीर्तिरूपी चर्मण्वती नदी का मान करने के लिये कुछ उतर जाना। यह चर्मण्वती आजकल की चम्मल है जो यमुना में गिरती है। कीर्ति की उपमा उजली वस्तु से दी जाती है, जल उजला होता है, इससे चर्मण्वती राजा रन्तिदेव की कीर्ति है। कथा पौराणिकी है।

शरबणभव का कर आराधन फिर अपना मग लेना धार
बीणाधारी सिद्ध मिथुन से हुए त्यक्त जल कण भय द्वार
गोमेधों से उपजी भू पर रंतिदेव की कीर्तिअनूप
बहनेवाली नदी रूप पर हो जाना तू लंबा रूप

चलियो घन पूजि के वा सुर कों शर कौ बन जासु की जन्म-मही है।
डर बूँदन के मग तेरौ तजें जिन दम्पति सिद्धन बीन गही है॥
करि आदर हौले उलाँघियो तू गउमेधन तें सरिता जो बही है।
मनु कीरति श्रीरंतिदेवजू की जलरूप में भूतल फैली रही है॥

( ४६ )

त्वय्यादातुं जलमवनते शार्ङ्गिणो वर्णचौरे
तस्याः सिन्धोः पृथुमपि तनुं दूरभावात्प्रवाहम्।
प्रेक्षिष्यन्ते गगनगतयो नूनमावर्ज्य दृष्टी-
रेकं मुक्तागुणमिव भुवः स्थूलमध्येन्द्रनीलम्॥

त्वयीति॥ शार्ङ्गिणः कृष्णस्य वर्णस्य कान्तेश्चौरे वर्णचौरे। तत्तुल्यवर्ण इत्यर्थः। त्वयि जलमादातुमवनते सति पृथुमपि दूरत्वात्तनुं सूक्ष्मतया प्रतीयमानं तस्याः सिन्धोश्चर्मण्वत्याख्यायाः प्रवाहम्। गगनेगतिर्येषां ते गगनगतयः खेचराः सिद्धगन्धर्वादयः॥ अयमपि बहुव्रीहिः पूर्ववज्जन्माद्युत्तरपदेषु द्रष्टव्यः॥ नूनं सत्यं दृष्टीरावर्ज्य नियम्यैकमेकयष्टिकं स्थूलो महान्मध्यो मध्यमणीभूत इन्द्रनीलो यस्य तं भुवो भूमेर्मुक्तागुणं मुक्ताहारमिव प्रेक्षिष्यन्ते॥ अत्रात्यन्तनीलमेघसंगतस्य प्रवाहस्य भूकण्ठमुक्तागुणत्वेनोत्प्रेक्षणादुत्प्रेक्षैवेयमितीवशब्देन व्यज्यते। निरुक्तकारस्तु "तत्र तत्रोपमा यत्र इवशब्दस्य दर्शनम्" इतीवशब्ददर्शनादत्राप्युपमैवेति बभ्राम॥

कृष्ण की कांति चुरानेवाला अर्थात् काले रंग का तूँ जब उस नदी के बड़े पर दूर के कारण छोटे प्रवाह पर जल लेने के लिये उतरेगा तो आकाशवासी देवता लोग बड़े ध्यान से तुझे ऐसे देखेंगे मानो पृथ्वीरूपी स्त्री की मुक्तामाला में तू एक बड़ा नीलमणि गुहा है।

कृष्णवर्ण के चोर तुम्हारे झुकनेपर लेने जलधार
उस सरिता की गुरु धारा भी दूरी पर होने के द्वार
दृग रोके सिद्धों से निश्चय दीखेगी भू-मुक्ता माल-
इन्द्रनील मणि मध्य भाग में गये पिरोये एक विशाल

विसतार के माहिं बड़ी सरिता वह दूर तें दीखति है पतरी।
हरि रंग के चोर पिये जब तू जल वामें झुकाइ के देह खरी॥
लखि लेहिंगे खेचर तोहि घने करि दीठि तुरन्तहि चाव भरी।
मनु भूमि की मोतिन माल में एक बड़ी मणि नीलम आनि धरी॥

( ४७ )

तामुत्तीर्य व्रजपरिचितं भ्रूलताविभ्रमाणां
पक्ष्मोत्क्षेपादुपरिविलसत्कृष्णशारप्रभाणाम्।
कुन्दक्षेपानुगमधुकरश्रीमुषामात्मबिम्बं
पात्रीकुर्वन्दशपुरवधूनेत्रकौतुहलानाम्॥

तामिति॥ तां चर्मण्वतीमुत्तीर्य भ्रुवौ लता इव भ्रूलताः॥ उपमितसमासः॥ तासां विभ्रमा विलासाः परिचिता क्लृप्ता येषु तेषां पक्ष्माणि नेत्रलोमानि॥ "पक्ष्म सूत्रे च सूक्ष्मांशे किञ्जल्के नेत्रलोमनि" इति विश्वः॥ तेषामुत्क्षेपादुन्नमनाद्धेतोः। कृष्णाश्च ताः शाराश्च कृष्णशारा नीलशबलाः॥ "वर्णो वर्णेन" इति समासः॥ "कृष्णरक्तसिताः शाराः" इति यादवः॥ ततश्च शारशब्दादेव सिद्धे कार्ष्ण्ये पुनः कृष्णपदोपादानं कार्ष्ण्यप्राधान्यार्थम्। रक्तत्वं तु न विवक्षितमुपमानानुसारात्तस्य स्वाभाविकस्य स्त्रीनेत्रेषु सामुद्रिकविरोधादितरस्याप्रसंगात्॥ क्वचिद्भावकथनं तूपपत्तिविषयम्॥ उपरि विलसन्त्यः कृष्णशाराः प्रभा येषां तेषाम्। कुन्दानि माध्यकुसुमानि॥ "माध्यं कुन्दम्" इत्यमरः॥ तेषां क्षेप

इतस्ततश्चलनं तस्यानुगा अनुसारिणो ये मधुकरास्तेषां श्रियं मुष्णन्तीति तथोक्तानाम् । क्षिप्यमाणकुन्दानुविधायिमधुकरकल्पनामित्यर्थः । दशपुरं रन्तिदेवस्य नगरं तस्य वध्वः स्त्रियः ॥ "वधूर्जाया स्नुषा स्त्री च" इत्यमरः ॥ तासां नेत्रकौतूहलानां नेत्राभिलाषाणाम् । साभिलाषदृष्टीनामित्यर्थः । आत्मबिम्बं स्वमूर्तिं पात्रीकुर्वन्विषयीकुर्वन्व्रज गच्छ ॥

उसे पारकर तुम अपने को दशपुर की स्त्रियों के उन नेत्रों के-जिनकी भौंहें विलासभाव से परिचित हैं और ऊपर करने पर जिनकी कृष्ण और धवल कान्ति ऐसी शोभित होती है मानो चलते हुए कुंदों के पीछे मधुकरों की पंक्ति चल रही हो—कुतूहलों का पात्र बनते हुए अर्थात् उनसे सतृष्ण देखे जाते हुए आगे चलना। राजा साहिब का सीधा अर्थ इस प्रकार है "उस नदी को उतर कर तूं दशपुर जाना ( जो रंतिदेव की राजधानी है ) वहाँ की स्त्रियाँ बहुत चतुर हैं। उनको तूँ अपना दर्शन दीजो। तुझे देखने को जब वे आँख उठावेंगी तो काली पुतली और श्वेत कोएँ की शोभा ऐसी दरसेगी मानो चलते हुए कन्दपुष्प के पीछे भौंरों की पंक्ति जाती है।

उसे उतर फिर आगे बढ़ना कृष्ण शारच्छवि मय तू पूत
कमल कुंद कुसुमानुग अलिश्री करने वाले हरण प्रभूत
दश पुरवधुओं के दृग द्वारे देखे जाते सहित विलास
निज तनको उनके कौतुक के देते परिचय का आभास

उतरि ताहि आगे मग लीजो। दशपुर तियन दरश चलि दीजो ॥
भरे कुतूहल उनके नैना। जानत भ्रूविलास अरु सेना ॥
लखन तोहि जब पलक उठैहैं। अद्भुत मृगलोचन दुति पैहैं ॥
जिमि अलिपांति कुन्द सँग भाजति। सो छबि उन नैनन बिच राजति॥

( ४८ )

**ब्रह्मावर्तं जनपदमथ च्छायया गाहमानः**
**क्षेत्रं क्षत्रप्रधनपिशुनं कौरवं तद्भजेथाः ।**
**राजन्यानां शितशरशतैर्यत्र गाण्डीवधन्वा**
**धारापातैस्त्वमिव कमलान्यभ्यवर्षन्मुखानि ॥**

ब्रह्मावर्त्तमिति ॥ अथानन्तरं ब्रह्मावर्तं नाम जनपदं देशम् ॥ अत्र मनुः— "सरस्वतीदृषद्वत्योर्देवनद्योर्यदन्तरम् । तं देवनिर्मितं देशं ब्रह्मावर्तं प्रचक्षते ॥" इति । छाययानातपमण्डलेन गाहमानः प्रविशन्न तु स्वरूपेण । "पीठक्षेत्राश्रमादीनि परिवृत्यान्यतो व्रजेत्" इति वचनात् । क्षत्रप्रधनपिशुनम् । अद्यापि शिरःकपालादिमत्तया कुरुपाण्डवयुद्धसूचकमित्यर्थः ॥ "युद्धमायोधनं जन्यं प्रधनं प्रविदारणम्" इत्यमरः ॥ तत्प्रसिद्धं कुरूणामिदं कौरवं क्षेत्रं भजेथाः कुरुक्षेत्रं व्रजेत्यर्थः । यत्र कुरुक्षेत्रे गाण्ड्यस्यास्तीति गाण्डीवं धनुर्विशेषः ॥ "गाण्डयजगात्संज्ञायाम्" इति मत्वर्थीयो वप्रत्ययः ॥ "कपिध्वजस्य गाण्डीवगाण्डिवौ पुंनपुंसकौ" इत्यमरः तद्धनुर्यस्य स गाण्डीवधन्वार्जुनः ॥ "वा संज्ञायाम्" इत्यनङादेशः ॥ शितशरशतैर्निशितबाणसहस्रै राजन्यानां राज्ञां मुखानि धाराणामुदकधाराणां पातैः कमलानि त्वमिवाभ्यवर्षदभिमुखं वृष्टवान् । शरवर्षेण शिरांसि चिच्छेदेत्यर्थः ॥

**अब तुम छाया द्वारा ब्रह्मावर्त देश में प्रवेश करते हुए क्षत्रियों के संग्राम के सूचक ( अर्थात् जहाँ क्षत्रियों में संग्राम हुआ इस बात के चिह्न दीख पड़ते हैं ) उस कुरुक्षेत्र में जाना—जहाँ अर्जुन ने अपने अनगिनत बाण राजाओं के मुखों पर वैसे मारे जैसे तू अपनी वृष्टि कमलमुखों पर छोड़ता है । मेघ ऊपर श्लोक में कानपुर के विठूर (जिसे पहले ब्रह्मावर्त कहते थे ) से होता हुआ कुरुक्षेत्र, आजकल**

का थानेसर, गया हुआ कथित हुआ है। मालूम होता है वहाँ कालिदास के समय तक महाभारत की लड़ाई के चिह्न (हड्डी इत्यादि ) मिलते थे या शायद अब भी मिलते हों ।

तब फिर ब्रह्मावर्त देश में लेना छाया द्वार प्रवेश
क्षत्रिय जाति विनाश चिन्ह युत वह है कौरव क्षेत्र विशेष
जहाँ पार्थ ने भूपशिरों पर किया तीक्ष्ण शतशः शरघात
जैसे तू कमलों के ऊपर है करता धारा का पात

चलियो ब्रह्मावर्तहिं छाई। अरु कुरुक्षेत्र पहुंचयो जाई ॥
विकट जुद्ध छत्रिन जहँ कीन्हे। अजहुँ प्रगट तिनके हैं चीन्हे ॥
बरसे जहँ अरजुन शित बाना। राजन के शिर बेपरमाना ॥
जिमि बरसति तेरी जलधारा। कमलमुखन अनगिनत अपारा॥

( ४९ )

हित्वा हालामभिमतरसां रेवतीलोचनांकां
बन्धुप्रीत्या समरविमुखो लांगली याः सिषेवे ।
कृत्वा तासामभिगममपां सौम्य सारस्वतीना-
मन्तःशुद्धस्त्वमपि भविता वर्णमात्रेण कृष्ण ॥

हित्वेति ॥ बन्धुप्रीत्या कुरुपाण्डवस्नेहेन । न तु भयेन । समरविमुखो युद्धनिःस्पृहः । लांगलमस्यास्तीति लांगली हलधरः । अभिमतरसामभीष्टस्वादां तथा रेवत्याः स्वप्रियाया लोचने एवांकः प्रतिबिम्बितत्वाच्चिह्नं यस्यास्तां हालां सुराम् "सुरा हलिप्रिया हाला" इत्यमरः ॥ "अभिप्रयुक्तं देशभाषापदमित्यत्र सूत्रे हालेति देशभाषापदमप्यतीव कविप्रयोगात्साधु" इत्युदाजहार वामनः ॥ हित्वा त्यक्त्वा । दुस्त्यजामपीति भावः । याः सारस्वतीरपः सिषेवे । हे सौम्य

सुभग त्वं तासां सरस्वत्या नद्या इमाः सारस्वत्यस्तासामभिगमं सेवां कृत्वान्तोऽन्तरात्मनि शुद्धो निर्मलो निर्दोषो भविता ॥ "ण्वुल्तृचौ" इति तृच् ॥ अपि सद्य एव पूतो भविष्यसीत्यर्थः ॥ "वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा" इति वर्तमान प्रत्ययः ॥ वर्णमात्रेण वर्णेनैव कृष्णः श्यामः । न तु पापेनेत्यर्थः । अन्तःशुद्धिरेव संपाद्या न तु बाह्या । बहिःशुद्धोऽपि सूतवधप्रायश्चित्तार्थं सारस्वतसलिलसेवी तत्र भगवान्बलभद्र एव निदर्शनम् । अतो भवतापि सरस्वती सर्वथा सेवितव्येति भावः ॥

हलधर ने भाई भाई की प्रीति के कारण उस वारुणी को छोड़ कर—जिसमें रेवती की आँखों के चिन्ह थे अर्थात् जो रेवती स्वयं पिलाती थी—जिस सरस्वती नदी का सेवन किया, तूँ उसके जल को प्राप्त कर भीतर से शुद्ध होकर केवल बाहर रंग में काला रह जावेगा। महाभारत संग्राम में बलदेव जी ने यह विचार कर भाग न लिया कि उधर उनके शिष्य दुर्योधन और इधर कृष्ण उनके भाई थे। बलदेव सुरा के बड़े प्रेमी थे उसे उन्होंने छोड़ दिया। इतना ही नहीं, रेवती अपनी प्यारी का भी साथ न किया। अगर साथ करते तो वह अपने हाथों से उन्हें मदिरा पिलाती तब सुरा में उन्हें उसकी आँखें देखने को मिलतीं—पर उस समय देखने को न उसकी आँखें, न मदिरा ही मिली।

हुई रेवती दृग से अंकित तज हाला का सुन्दर पान<br>
जिसे हली ने रण तज सेया बन्धुप्रीति को देते मान।<br>
तू उस सरस्वती के जल को सेते हुए सुभग हे वीर!<br>
वर्ण मात्र से कृष्ण रहे भी होगे अंतः शुद्ध शरीर॥

तजो प्यारी हाला विमल निज बाला दृगन सी
हली बन्धुस्नेही समर तजि सेई सरसुती।
मिले जो तू वाही सुभग सरिता के जलन तें
करैं अन्तश्शुद्धी तुव वरण ही सों कृष्ण की॥

( ५० )

तस्माद्गच्छेरनुकनखलं शैलराजावतीर्णां
जह्नोः कन्यां सगरतनयस्वर्गसोपानपङ्क्तिम्।
गौरीवक्त्रभ्रुकुटिरचनां या विहस्येव फेनैः
शंभोः केशग्रहणमकरोदिन्दुलग्नोर्मिहस्ता॥

तस्मादिति॥ तस्मात्कुरुक्षेत्रात्कनखलस्याद्रेः समीपेऽनुकनखलम् 'अनुर्यत्समया" इत्यव्ययीभावः॥ शैलराजाद्धिमवतोऽवतीर्णां सगरतनयानां स्वर्गसोपानपंक्तिम्। स्वर्गप्राप्तिसाधनभूतामित्यर्थः। जह्नोर्नामराज्ञः कन्यां जाह्नवीं गच्छेर्गच्छ॥ विध्यर्थे लिङ्॥ या जाह्नवी गौर्या वक्त्रे या भृकुटिरचना सापत्न्यरोषाद्भ्रूभङ्गकरणं तां फेनैर्विहस्यापहस्येव॥ धावल्यात्फेनानां हासत्वेनोत्प्रेक्षा। इन्दौ शिरोमाणिक्यभूते लग्ना उर्मय एव हस्ता यस्याः सेन्दुलग्नोर्मिहस्ता सती शंभोः केशग्रहणमकरोत्। यथा काचित्प्रौढा नायिका सपत्नीमसहमाना स्ववाल्लभ्यं प्रकटयन्ती स्वभर्तारं सह शिरोरत्नेन केशेष्वाकर्षति तद्वदिति भावः॥ इदं च पुरा किल भगीरथप्रार्थनया भगवतीं गगनपथात्पतन्तीं गङ्गां गङ्गाधरो जटाजूटेन जग्राहेति कथामुपजीव्योक्तम्॥

वहाँ (कुरुक्षेत्र) से आगे कनखल के समीप शैलराज हिमालय से उतरी और सगरपुत्रों के स्वर्ग पहुँचाने के लिये

सोपान ( सीढ़ी ) स्वरूप उस जह्नुकन्या गङ्गा के पास जाना-जिसने जब सौत भाव से पार्वती ने अपनी भौंहें टेढ़ी कीं, तो अपने फेनरूपी हंसी से हँसकर चन्द्रमासहित महादेव के शिर के बालों का अपनी लहररूपी हाथ से ग्रहण किया। कनखल हरद्वार से दो तीन कोस पर वही स्थान है जहाँ दक्षप्रजापति ने यज्ञ किया था। प्रौढ़ा नायका सौत पर रंज होकर अपने पति का शिरोरत्न सहित केश पकड़ कर खींचती है वही यहाँ गङ्गा करती सी दीख पड़ती है:—शिव के माथे में गङ्गा तो रहती ही हैं। गंगोत्तरी से जरा नीचे महादेव का लिङ्ग गङ्गा की धारा में अगहन पूस के महीने में जब वह कम हो जाती है कभी २ देखा जाता है। पण्डे यात्रियों को कहते हैं—उसके ऊपर का जल लेकर रामेश्वर आदि स्थानों में चढ़ाना क्योंकि केवल वही चढ़ा नहीं है।

सगर सुतों की स्वर्ग निसेनी हिमगिरि से उतरी अनुरूप
जह्नुसुता ढिग वहाँ से जाना तू कनखल के पास अनूप
गौरी मुख की भृकुटिभंग पर जिसने हँस निज फेनों द्वार
शशि युत केश शंभु का पकड़ा कर निज लहर पाणि संचार

चल्यो आगे जय्यो कनखल जहाँ जाह्नवलली
हिमालय तें आई सगर-कुल-श्रेनी सुरग की।
करी जाने गौरी भ्रुव कुटिल की फेनन हँसो
जटा शम्भूजी की शशिसहित वीची कर धरो॥

( ५१ )

**तस्याः पातुं सुरगज इव व्योम्नि पश्चार्द्धलम्बी**
**त्वं चेदच्छस्फटिकविशदं तर्कयेस्तिर्यगम्भः ।**
**संसर्पन्त्याः सपदि भवतः स्रोतसि च्छाययासौ**
**स्यादस्थानोपगतयमुनासंगमेवाभिरामा ॥**

तस्या इति ॥ सुरगज इव कश्चिद्दिग्गज इव व्योम्नि पश्चादर्धे पश्चार्धम् । पश्चिमार्धमित्यर्थः ॥ पृषोदरादित्वात्साधुः ॥ तेन लम्बत इति पश्चार्धलम्बी सन्पश्चार्धभागेन व्योम्नि स्थित्वा । पूर्वार्धेन जलोन्मुख इत्यर्थः । अच्छस्फटिकविशदं निर्मलस्फटिकावदातं तस्या गङ्गाया अम्भस्तिर्यक्तिरश्चीनं यथा तथा पातुं त्वं तर्कयेर्विचारयेश्चेत् । सपदि स्रोतसि प्रवाहे संसर्पन्त्या संक्रामन्त्या भवतश्छायया प्रतिबिम्बेनासौ गङ्गास्थाने प्रयागादन्यत्रोपगतः प्राप्तो यमुनासंगमो यया सा तथाभूतेवाभिरामा स्यात् ॥

**जो तूँ अपने पीछे का आधा भाग आकाश में लम्बा कर ऐरावत हाथी के समान गंगाजी के स्फटिक मणि के समान स्वच्छ जल को पीने के लिये आगे भाग से टेढ़ा झुकेगा—तो तुम्हारी छाया उसकी धारा में पड़ने से ऐसे शोभेगी जैसे उसे प्रयाग से अन्यत्र कहीं जमुना का संगम हुआ हो । गंगा में मेघ का सूँढ़ लटकाना अनेक जगह देखा और सुना जाता है ।**

**सुरगज के सम लंबमान तू हो नभ में पिछले तन द्वार**
**स्फटिक स्वच्छ उसका जल तिर्यक जब चाहेगा लेना धार !**
**तो सत्वर प्रवाह में तेरी पड़ जाने से छाया श्याम**
**वह अन्यत्र भी यमुनासंगम शोभा से होगी अभिराम**

जु तू इच्छा वाके करि विमल पानी पियन की।
झुके आधो लम्बे तन गगन में ज्यों सुरकरी॥
बने तो छाया तें तुरत वह धारा ललित सी।
मनो है कालिन्दी अनतहिं बिना संगम मिली॥

( ५२ )

**आसीनानां सुरभितशिलं नाभिगंधैर्मृगाणां**
**तस्या एव प्रभवमचलं प्राप्य गौरं तुषारैः।**
**वक्ष्यस्यध्वश्रमविनयने तस्य शृङ्गे निषण्णः**
**शोभां शुभ्रत्रिनयनवृषोत्खातपङ्कोपमेयाम्॥**

आसीनानामिति॥ आसीनानामुपविष्टानां मृगाणां कस्तूरिका मृगाणाम्॥ अन्यथा नाभिगन्धानुपपत्तेः नाभिगन्धैः कस्तूरीगन्धैस्तेषां तदुद्भवत्वात्। अत एव मृगनाभिसंज्ञा च॥ "मृगनाभिर्मृगमदः कस्तूरी च" इत्यमरः॥ अथवा नाभयः कस्तूर्यः॥ "नाभिः प्रधाने कस्तूरीमदे च क्वचिदीरितः" इति विश्वः॥ तासां गन्धैः सुरभिताः सुरभीकृताः शिला यस्य तं तस्या गङ्गाया एव प्रभवत्यस्मादिति प्रभवः कारणम्। तुषारैर्गौरं सितम्॥ "अवदातः सितो गौरः" इत्यमरः॥ अचलं प्राप्य। विनीयतेऽनेनेति विनयनम्॥ करणे ल्युट्॥ अध्वश्रमस्य विनयनेऽपनोदके तस्य हिमाद्रेः शृङ्गे निषण्णः सन्। शुभ्रो यस्त्रिनयनस्य त्र्यम्बकस्य वृषो वृषभः॥ "सुकृते वृषभे वृषः" इत्यमरः॥ तेनोत्खातेन विदारितेन पङ्केन सहोपमेयामुपमातुमर्हां शोभां वक्ष्यसि वोढासि॥ वहतेर्लृट्। "त्रिनयन"—इत्यत्र "पूर्वपदात्संज्ञायामगः" इति णत्वं न भवति "क्षुभ्नादिषु च इति निषेधात्"॥ तस्याः 'प्रभव'मित्यादिना हिमाद्रौ मेघस्य वैवाहिको गृहविहारो ध्वन्यते॥

वहाँ कस्तूरीमृग बैठते हैं जिनकी नाभि की गंधों से वहाँ की शिला सुगंधित है। फिर वह तुषार के कारण बहुत श्वेत बना हुआ है—ऐसे उस गंगा की उत्पत्ति के स्थान हिमालय को पहुँच कर, और उसके शृङ्गों पर अपने रास्ते की थकावट मिटाने के लिये बैठकर, तुम ऐसी शोभा पावोगे जैसे गौर वर्णवाले महादेव के बैल की हो जो कीचड़ उखाड़ रहा है अर्थात् वह पहाड़ नंदी होगा और तुम उसके सींग की कीचड़।

कस्तूरीमृग बैठ शिला को जिसकी करते गंध प्रदान
उसके उद्गम धाम अचल को पाते हिम से गौर महान
पथश्रमहारी उसके सिर पर तुम बस निज श्रम करने पार
हर के शुभ्र वृषभ शिर खोदे कीचड़ की छवि लोगे धार

पिताजी पै वाके नितहि कसतूरी-मृग बसें।
शिला सोंधो यातें अरु धवल पालो परि लसे ॥
विराजेगो जो तू श्रमहरन ताकी शिखर पै।
दिपेगो ज्यों गोरे शिववृषभ खोदी कलिल है ॥

( ५३ )

[७]तं [२]चेद्वा[१]यौ सरति [३]सरलस्कन्धसंघट्टजन्मा
[६]बाधेतो[४]ल्काक्षपितचमरीवालभारो [५]दवाग्निः।
[१२]अ[८]र्हस्येनं [११]शमयितुमलं वारिधारासहस्रै-
[१५]रापन्नार्तिप्रशमनफला [१४]सम्पदो ह्यु[१३]त्तमानाम् ॥

तमिति ॥ वायौ वनवाते सरति वाति सति सरलानां देवदारु द्रुमाणां स्कन्धाः प्रदेशविशेषाः ॥ "अस्त्री प्रकाण्डः स्कन्धः स्यान्मूलाच्छाखावधेस्तरोः"

इत्यमरः ॥ तेषां संघट्टेन संघर्षणेन जन्म यस्य स तथोक्तः ॥ जन्मोत्तरपदत्वा-द्व्यधिकरणोऽपि बहुव्रीहिः साधुरित्युक्तम् ॥ उल्काभिः स्फुलिंगैः क्षपिता निर्दग्धाश्चमरीणां वालभाराः केशसमूहा येन । दव एवाग्निर्दवाग्निर्वनवह्निः ॥ "वने च वनवह्नौ च दवो दाव इतीष्यते" इति यादवः ॥ तं हिमाद्रिं बाधेत् चेत्पीडयेद्यदि । एनं दवाग्निं वारिधारासहस्रैः शमयितुमर्हसि ॥ युक्तं चैतदि-त्याह—उत्तमानां महतां संपदः समृद्धय आपन्नानामार्तानामार्तिप्रशमनमापन्नि-वारणमेव फलं प्रयोजनं यासां तास्तथोक्ता हि । अतो हिमाचलस्य दावानल-स्त्वया शमयितव्य इति भावः ॥

यदि हवा चलने से वहाँ के देवदारु के पेड़ आपस में रगड़ खाकर ऐसी वन की आग उत्पन्न करें जिससे उस पहाड़ को पीड़ा हो और चमरी गौओं की पूँछ जल जावे—तो तुम हजारों धाराओं में वहाँ जलवृष्टि कर उसे ठंढा कर देना क्योंकि उत्तम पुरुषों की सम्पत्ति का यही फल है कि पीड़ित जनों की पीड़ा दूर हो ।

पवन प्रवाह द्वार सरलों में स्कन्धों के घिसने के द्वार
उठे हुए अनलों के द्वारे जलने से चमरी कच भार
यदि बाधा हो उसे शान्त तू करना दे सहस्र जलधार
उत्तम जन की संगति का फल है दुखिया का दुखसंहार

चलत पवन बन प्रचल घिसत तरु सरल परस्पर ।
प्रगटत अनल प्रचंड हरत चमरीमृग कचभर ॥
सो दवागि यदि दहकि देह तिहिं अचल सतावे ।
उचित होइ तब तोहि तुरत ही जल बरसावे ॥
करि करि सहस्रधारा जलद दूर तासु बाधा करे ।
फल मुख्य सजन सम्पति यही पीर पराई नित हरे ॥

( ५४ )

ये संरम्भोत्पतनरभसाः स्वाङ्गभङ्गाय तस्मि-
न्मुक्ताध्वानं सपदि शरभा लङ्घयेयुर्भवन्तम् ।
तान्कुर्वीथास्तुमुलकरकावृष्टिपातावकीर्णा-
न्के वा न स्युः परिभवपदं निष्फलारम्भयत्नाः ॥

य इति ॥ तस्मिन्हिमाद्रौ संरम्भः कोपः ॥ "संरम्भः संक्रमे कोपे" इति शब्दार्णवे ॥ तेनोत्पतन उत्प्लवने रभसो वेगो येषां ते तथोक्ताः ॥ "रभसो वेगहर्षयोः" इत्यमरः ॥ ये शरभा अष्टापद मृगविशेषाः ॥ "शरभः शलभे चाष्टापदे प्रोक्तो मृगान्तरे" इति विश्वः ॥ मुक्तोऽध्वा शरभोत्प्लवनमार्गो येन तं भवन्तं सपदि स्वांगभंगाय लंघयेयुः ॥ संभावनायां लिङ् ॥ भवतोऽतिदूरत्वात्स्वांगभंगातिरिक्तं फलं नास्ति लङ्घनस्येत्यर्थः । ताञ्छरभांस्तुमुलाः संकुलाः करका वर्षोपलाः ॥"वर्षोपलस्तु करका" इत्यमरः ॥ तासां वृष्टिस्तस्याः पातेनावकीर्णान्विक्षिप्तान्कुर्वीथाः कुरुष्व ॥ विध्यर्थे लिङ् ॥ क्षुद्रोऽप्यधिक्षिपन्प्रतिपक्षः सद्यः प्रतिक्षप्तव्य इति भावः । तथाहि । आरभ्यन्त इत्यारम्भाः कर्माणि तेषु यत्न उद्योगः स निष्फलो येषां ते तथोक्ताः । निष्फलकर्मोपक्रमा इत्यर्थः । अतः के वा परिभवपदं तिरस्कारपदं न स्युर्न भवन्ति । सर्वे एव भवन्तीत्यर्थः ॥ यदत्र "घनोपलस्तु करके" इति यादववचनात्करकशब्दस्य नियतपुंलिङ्गताभिप्रायेण "करकाणामवृष्टिः" इति केषांचिद्व्याख्यानं तदन्ये नानुमन्यन्ते । "वर्षोपलस्तु करका" इत्यमरवचनव्याख्याने क्षीरस्वामिना "कमण्डलौ च करकः सुगते च विनायके" इति नानार्थे पुंस्यपि वक्ष्यतीति वदतोभयलिङ्गताप्रकाशनात् । यादवस्य तु पुंलिङ्गताविधाने तात्पर्यं न तु स्त्रीलिङ्गतानिषेध इति न तद्विरोधोऽपि । "करकस्तु करङ्कस्याद्दाडिमे च कमण्डलौ । पक्षिभेदे करे चाऽपि करका च घनोपले" इति विश्वप्रकाशवचने तूभयलिङ्गता व्यक्तैवेति न कुत्रापि विरोधवार्ता । अतएव रुद्रः—"वर्षोपलस्तु करका करकोऽपि च दृश्यते" इति ॥

उस पहाड़ में शरभ नाम के मृगविशेष होंगे जो क्रोध के मारे तुम्हारी गर्ज सुन अपने मुँह तोड़ने के लिये ही ऊपर उठेंगे अर्थात् अपनी चौकड़ी भरेंगे। तुम उनके रास्तों को छोड़ चलोगे। पर इसपर भी यदि वे न मानें और तुझे लाँघना ही चाहें तो तू उन्हें ओलों की वर्षा से भर देना। भला ऐसा कौन है जो व्यर्थ यत्न करके निन्दा का पात्र न बना। हिमालय में शरभ नाम का आठ पैर वाला कोई बड़ा जन्तु होता आया है जो आजकल कहीं सुना नहीं जाता।

सुन तेरी ध्वनि शरभ वहां जो असहन दर्प भरे निज अंग
तुझ अलंघ्य औ मग त्यागी को लांघे करने निज तन भंग
तो तू उपलवृष्टि से हँस कर उनका मुख भर देना यार
व्यर्थ यत्न करने वालों में किसको मिली न वारिद ! हार

सुनत शब्द घनघोर शरभ तिहिं परबत माहीं।
कुपित होइँगे अधिक तोहि सहि सकिहैं नाहीं॥
कूद कूद करि दर्प वृथा अपनो तन तोरैं।
तो अलंघ्य को चहें लाँघि ऊपर की ओरें॥
बरसाइ घने करका तिन्हें दीजो बिहँसि भजाइ घन।
को न जगत लज्जित भयो जिन कीनो निष्फल यतन॥

( ५८ )

तत्र व्यक्तं दृषदि चरणन्यासमर्धेन्दुमौलेः
शश्वत्सिद्धैरुपचितबलिं भक्तिनम्रः परीयाः।
यस्मिन्दृष्टे करणविगमादूर्ध्वमुद्धूतपापाः
संकल्पन्ते स्थिरगणपदप्राप्तये श्रद्दधानाः॥

तत्रेति ॥ तत्र हिमाद्रौ दृषदि कस्यांचिच्छिलायां व्यक्तं प्रकटं शश्वत्सदा सिद्धैर्योगिभिः ॥ "सिद्धिर्निष्पत्तियोगयोः" इति विश्वः ॥ उदचितबलिरचितपूजाविधिम् ॥ बलिः पूजोपहारयोः" इति यादवः ॥ अर्धश्चासाविंदुश्चेत्यर्धेन्दुः ॥ "अर्धः खण्डे समेंऽशके" इति विश्वः ॥ स मौलौ यस्य तस्येश्वरस्य चरणन्यासं पादविन्यासम् । भक्तिः पूज्येष्वनुरागस्तया नम्रः सन्परीयाः प्रदक्षिणं कुरु ॥ परिपूर्वादिणो लिङ् ॥ यस्मिन्पादन्यासे दृष्टे सत्युद्धूतपापा निरस्तकल्मषाः सन्तः श्रद्दधाना विश्वसन्तः पुरुषाः । श्रद्धा विश्वासः । आस्तिक्यबुद्धिरिति यावत् ॥ "श्रदन्तरोरुपसर्गवद्वृत्तिर्वक्तव्या" इति श्रत्पूर्वाद्दधातेः शानच् ॥ करणस्य क्षेत्रस्य विगमादूर्वं देहत्यागानन्तरम् ॥ "करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेषु च" इत्यमरः ॥ स्थिरं शाश्वतं गणानां प्रमथानां पदं स्थानम् ॥ "गणाः प्रमथसंख्यौघाः" इति वैजयन्ती ॥ तस्य प्राप्तये संकल्पन्ते समर्था भवन्ति ॥ क्लृप्तेः पर्याप्तिवचनस्यालमर्थत्वात्तद्योगे "नमःस्वति"—इत्यादिना चतुर्थी ॥ "अलमिति पर्याप्त्यर्थग्रहणम्" इति भाष्यकारः ॥ "अव्यक्तं व्यञ्जयामास शिवः श्रीचरणद्वयम् ॥ हिमाद्रौ शांभवादीनां सिद्धये सर्वकर्मणाम् ॥ दृष्ट्वा श्रीचरणन्यासं साधकः स्थितये तनुम् ॥ इच्छाधीनशरीरो हि विचरेच्च जगत्त्रयम्" इति शंभुरहस्ये ॥

**वहाँ हिमालय में सिद्ध लोगों से सदा वन्दन किया जाता हुआ जिनके मस्तक में द्वितीया के चन्द्रमा रहते हैं उनका अर्थात् महादेव जी का चरणचिह्न किसी शिला पर अंकित प्रगट है । तूँ भक्तिपूर्वक उसकी परिक्रमा कर लेना । उसके दर्शन कर लेन से विश्वास करने वाले पुरुष निष्पाप होकर मरने के पीछे महादेव के प्रमथगणों के स्थिर पद को प्राप्त करते हैं । यह स्थान हिमालय में कहीं है और उसकी ऐसी ही बातें शंभुरहस्य में लिखी हैं ।**

**शिलादेश में व्यक्त वहाँ पर बन्द्य सदा सिद्धों के द्वार**
**इन्दुमौलि के चरणचिन्ह के जाना चारों ओर सप्यार**

श्रद्धाशील पुरुष जिसको लख होते पापरहित पर्याप्त
प्रमथ गणों में दृढ़ पद पाते करने पर निज देह समाप्त

शिला एक बिच लषत चिह्न तहँ पद शशिशेखर।
नित प्रति पूजत रहत जाहि जोगी सिद्धेश्वर॥
परिक्रमा धन तासु यथा विधि तू चलि दीजो।
भक्तिभाव उर लाय नम्र आगे बनि लीजो॥
धरि अचल दीठि तिहिं चरन में श्रद्धमान निष्पाप नर!
तन तजत मिलत शिवगणन में सदाँ सदाँ को पाइ वर॥

(५६)

शब्दायन्ते[5] मधुरम[2]निलैः[3] कीचकाः[1] पूर्यमाणाः[4]
संसक्ताभि[8]स्त्रिपुरविजयो[6] गीयते[7] किन्नरीभिः[9]।
निर्ह्रादस्ते[12][11] मुरज[13] इव[15] चेत्[17] कन्दरेषु[16] ध्वनिः[14] स्यात्[18]
संगीतार्थो[20] ननु[19] पशुपतेस्तत्र[21] भावी[23] समग्रः[22]॥

शब्दायन्त इति॥ हे मेघ, अनिलैः पूर्यमाणाः कीचका वेणुविशेषाः॥ "वेणवः कीचकास्ते स्युर्ये स्वनन्त्यनिलोद्धताः" इत्यमरः॥ "कीचको दैत्यभेदे स्याच्छुष्कवंशे द्रुमान्तरे" इति विश्वः॥ मधुरं श्रुतिसुखं यथा तथा शब्दायन्ते शब्दं कुर्वन्ति। स्वनन्तीत्यर्थः॥ "शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे" इत्यादिना क्यङ्॥ अनेन वंशवाद्यसंपत्तिरुक्ता। संसक्ताभिः संयुक्ताभिर्वंशवाद्यानुषक्ताभिर्वा॥ "संरक्ताभिः" इति पाठे संरक्तकंठीभिरित्यर्थः॥ किन्नरीभिः किन्नरस्त्रीभिः। त्रयाणां पुराणां समाहारस्त्रिपुरम्॥ "तद्धितार्थोत्तरपद—" इति समासः। पात्रादित्वान्नपुंसकत्वम्॥ तस्य विजयो गीयते। कंदरेषु दरीषु॥

"दरी तु कंदरो वा स्त्री" इत्यमरः ॥ ते तत्र निर्ह्रादो मुरजे वाद्यभेदे ध्वनिरिव । मुरजध्वनिरिवेत्यर्थः । स्याच्चेत्तर्हि तत्र चरणसमीपे पशुपतेर्नित्यसंनिहितस्य शिवस्य संगीतम् ॥ "तौर्यत्रिकं तु संगीतं न्यायारम्भे प्रसिद्धके । तूर्याणां त्रितये च" इति शब्दार्णवे ॥ तदेवार्थः संगीतार्थः संगीतवस्तु ॥ "अर्थोऽभिधेयरैवस्तुप्रयोजननिवृत्तिषु" इत्यमरः ॥ समग्रः संपूर्णो भावी ननु भविष्यति खलु ॥ "भविष्यति गम्यादयः" इति भविष्यदर्थे णिनिः ॥

हवा से भरकर वहाँ बाँस मीठे शब्द करते हैं और उन बाँसों के शब्दों में राग मिलाकर महादेव जी के त्रिपुरविजय का किन्नरियाँ गीत गाती हैं। यदि तू वहाँ कन्दरों में मृदङ्ग की अपनी गर्ज कर देगा तो महादेव जी का सम्पूर्ण संगीत पूरा हो जावेगा ।

कीचक वहाँ भरे पवनों से मधुर २ ध्वनि करते हैं  
किन्नरियों से त्रिपुर विजय के गीत संग में कढ़ते हैं  
यदि हे मेघ ! शब्द तेरा हो गुहागर्भ में मुरज समान  
तो संगीत पूर्ण पशुपति का हो जावेगा निश्चय जान

बाँसरन्ध्र भरि करत पवन धुनि अधिक सुहावन ।  
मानहु मुरली बजति मधुर सुर सों मनभावन ॥  
विह्वल किन्नरनारि आपनी तान सुनावति ।  
हरषि हरषि जिय माहिं त्रिपुरविजयी गुन गावति ॥  
घनघोर जाइ यदि तू करे ज्यों मृदंग गुमकत गुफन ।  
पूरन समाज संगीत तहँ पशुपति कौ बन जाइ घन ॥

( ५७ )

**प्रालेयाद्रेरुपतटमतिक्रम्य तांस्तान्विशेषा-**
**न्हंसद्वारं भृगुपतियशोवर्त्म यत्क्रौञ्चरन्ध्रम् ।**
**तेनोदीचीं दिशमनुसरेस्तिर्यगायामशोभी-**
**श्यामः पादो बलिनियमनाभ्युद्यतस्येव विष्णोः ॥**

प्रालेयेति ॥ प्रालेयाद्रेर्हिमाद्रेरुपतटं तटसमीपे ॥ "अव्ययं विभक्ति—" इत्यादिना समीपार्थेऽव्ययीभावः ॥ तांस्तान् ॥ वीप्सायां द्विरुक्तिः ॥ विशेषान्द्रष्टव्यार्थान् ॥ "विशेषोऽवयवे द्रव्ये द्रष्टव्योत्तमवस्तुनि" इति शब्दार्णवे ॥ अतिक्रम्यानुसरेर्गच्छेरित्यनागतेन संबन्धः । हंसानां द्वारं हंसद्वारम् ॥ मानसप्रस्थायिनो हंसाः क्रौञ्चरंध्रेण संचरन्त इत्यागमः ॥ भृगुपतेर्जामदग्न्यस्य यशोवर्त्म । यशः—प्रवृत्तिकारणमित्यर्थः । यत्क्रौञ्चस्याद्रे रंध्रमस्ति तेन क्रौंचबिलेन बलेर्दैत्यस्य नियमने बंधनेऽभ्युद्यतस्य प्रवृत्तस्य विष्णोर्व्यापकस्य त्रिविक्रमस्य श्यामः कृष्णवर्णः पाद इव तिर्यगायामेन क्षिप्रप्रवेशनार्थं तिरश्चीनदैर्घ्येण शोभत इति तथाविधः सन्नुदीचीमुत्तरां दिशमनुसरेरनुगच्छ ॥ पुरा किल भगवतो देवाद्धूर्जटेर्धनुरुपनिषदमधीयानेन भृगुनन्देन स्कन्धस्य स्पर्धया क्रौञ्चशिखरिणमतिनिशितविशिखमुखेन हेलया मृत्पिण्डभेदं भित्वा तत एव क्रौंचक्रोडादेव सद्यः समुज्जृम्भिते कस्मिन्नपि यशःक्षीरनिधौ निखिलमपि जगज्जालमाप्लावितमिति कथा श्रूयते ॥

**हिमालय के निकट के उन विशेष २ स्थानों से होते हुये परशुराम के यश का द्वार—क्रौंचरंध्र घाटी पार कर उत्तर की ओर जाना। उस क्रौंचरंध्र के पार करने के समय तुम सिमिटकर उसमें पैठने और लंबे बनकर उससे निकल जाने में ऐसी शोभा पाओगे जैसी विष्णु भगवान् के श्यामले पैरों की हुई थी जब उन्होंने उन्हें बलि बाँधने के समय फैलाया**

था। स्कंद की होड़ से परशुराम ने कभी महादेव से धनुष-विद्या सीखकर उस शिखर को अपने बाण से काट दक्षिण पयान किया था—इसी से वह स्थान उनके यश का द्वार कहा गया है।

हिमगिरि के समीप के सुन्दर दर्शनीय थल लख मुद धार
क्रौंच रन्ध्र मग परशुराम यश करना हंस द्वार को पार
तिरछी गति लम्बे तन करके करना उत्तर दिशा पयान
बलिबन्धन में उद्यत हरि के हुए श्याम वर चरण समान

आगे हिम परबत तट पाटी। क्रौञ्चरन्ध्र नामक इक घाटी॥
है सोई हंसन को द्वारा। भृगुपति यश प्रगटावन हारा॥
ता बिच कढ़ि उत्तर चलि दीजो। तिरछी गति लम्बो तन कीजो॥
जिमि हरि श्याम पाँव विस्तार्‌यो। बलि छलिबे को व्रत जब धार्‌यो॥

( ५८ )

गत्वा[2] चोर्ध्वं[1] दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसंधेः[3]
कैलासस्य[5] त्रिदशवनितादर्पणस्यातिथिः[4][6] स्याः।
शृङ्गोच्छ्रायैः[9] कुमुदविशदैर्यो[8][7] वितत्य[11] स्थितः[11] खं[10]
राशीभूतः[13] प्रतिदिनमिव[12][16] त्र्यम्बकस्याट्टहासः[11][15]॥

गत्वेति॥ क्रौंचबिलनिर्गमनानन्तरमूर्ध्वं च गत्वा दशमुखस्य रावणस्य भुजैर्बाहुभिरुच्छ्वासिताः विश्लेषिताः प्रस्थानां सानूनां संधयो यस्य तस्य॥ एतेन नयनकौतुकसद्भाव उक्तः॥ त्रिर्दशपरिमाणमेषामस्तीति त्रिदशाः॥

"संख्ययाव्यया—" इत्यादिना बहुव्रीहिः । "बहुव्रीहौ संख्येये डच्—" इत्यादिना समासान्तो डजिति क्षीरस्वामी ॥ त्रिदशानां देवानां वनितास्तासां दर्पणस्य ॥ कैलासस्य स्फटिकत्वाद्रजतत्वाद्वा बिम्बग्राहित्वेनेदमुक्तम् ॥ कैलासस्यातिथिः स्याः । यः कैलासः कुमुदविशदैर्निर्मलैः शृङ्गाणामुच्छ्रायैरौन्नत्यैः खमाकाशं वितत्य व्याप्य प्रतिदिनं दिने दिने राशीभूतत्र्यम्बकस्य त्रिलोचनस्याट्टहासोऽतिहास इव स्थितः ॥ "अट्टावतिशयक्षौमौ" इति यादवः ॥ धावल्याद्धासत्वेनोत्प्रेक्षा । हासादीनां धावल्यं कविसमयसिद्धम् ॥

ऊपर जाकर, रावण ने अपनी भुजाओं से जिसके पत्थर की संधियों को तोड़ा था और जो देवताओं की स्त्रियों का दर्पण है—उस कैलाश का अतिथि होना जो अपनी कमल के समान श्वेत चोटियों से आकाश को व्याप्तकर इस प्रकार शोभित होता है मानो महादेव के प्रतिदिन का अट्टहास बटुरकर शोभित है । हास की धवलता कविप्रसिद्ध है ।

सुर बनिता के मुकुर, विदारित प्रस्थ संधि दशमुख भुज द्वार
बन जाना कैलास अचल का अतिथि उर्ध्व गति अपनी धार
कुमुदधवल जो निज शृङ्गों से भरता भृश नभ का विस्तार
है त्रिनेत्र के अट्टहास सम प्रतिदिन का एकत्र अपार

उठि ऊँचो कैलासहिं जइयो । अतिथी वा गिरिकौ बन रहियो ॥
है दर्पण वह सुर-वनितन कौ । उकसायो लंकेश भुजन कौ ॥
तुङ्ग शिखरसों नभ में राजत । सितता तासु कुमुद लखि लाजत ॥
मनु शिव अट्टहास इक ठौरो । करत प्रकाश दिशन बिच धौरो ॥

( ५९ )

उत्पश्यामि त्वयि तटगते स्निग्धभिन्नाञ्जनाभे
सद्यः कृत्ताद्विरददशनच्छेदगौरस्य तस्य ।
शोभामद्रेः स्तिमितनयनप्रेक्षणीयां भवित्री-
मंसन्यस्ते सति हलभृतो मेचके वाससीव ॥

उत्पश्यामीति ॥ स्निग्धं मसृणं भिन्नं मर्दितं च यदञ्जनं कज्जलं तस्याभेवाभा यस्य तस्मिँस्त्वयि तटगते सानुं गते सति सद्यः कृत्तस्य छिन्नस्य द्विरददशनस्य गजदन्तस्य छेदवद्गौरस्य धवलस्य तस्याद्रेः कैलासस्य मेचके श्यामले ॥ "कृष्णे नीलासितश्यामकालश्यामलमेचकाः" इत्यमरः ॥ वाससि वस्त्रेसन्यस्ते सति हलभृतो बलभद्रस्येव स्तिमिताभ्यां नयनाभ्यां प्रेक्षणीयां शोभां भवित्रीं भाविनीमुत्पश्यामि । शोभा भविष्यतीयि तर्कयामीत्यर्थः ॥ श्रौती पूर्णोपमालंकारः ॥

चिकने और मले हुये कज्जल की आभावाले तुम, जब उसके तट को पा लोगे तो तुरत कटे हुये हाथी दाँत के समान शोभावाले उस पहाड़ की इकटक आँखों से देखने योग्य वैसी शोभा होगी जैसी बलराम की नीलाम्बर वस्त्र अपने कंधे पर धारने से होती है ।

चिकने मले हुए अञ्जन सम तुझे प्राप्त कर निज तट ठौर
तुरत कटे गज दशन खण्ड सी उस गिरि की वह आभा गौर
नीलाम्बर कन्धे पर धारे वर हलधर की छटा स्वरूप
निर्निमेष नयनों के द्वारे होगी दर्शनोय अनुरूप

वाके निकट जबहि तू जाई । रहे रुचिर अंजनरँग छाई ॥
स्वेतवरण वह शैल निदाना । द्विरददंत सदखंड समाना ॥
शोभा तुरत मनोहर पावे । निरखत इकटक नैनन भावे ॥
जिमि हलधरतन लसत सुहायो । नीलबसन काँधे लटकायो ॥

( ६० )

हित्वा तस्मिन्भुजगवलयं शंभुना दत्तहस्ता
क्रीडाशैले यदि च विचरेत्पादचारेण गौरी ॥
भङ्गीभक्त्या विरचितवपुस्तम्भितान्तर्जलौघः
सोपानत्वं कुरु मणितटारोहणायाऽग्रयायी ॥

हित्वेति ॥ तस्मिन्क्रीडाशैले कैलासे ॥ "कैलासः कनकाद्रिश्च मन्दरो गन्धमादनः । क्रीडार्थं निर्मिताः शंभोर्देवैः क्रीडाद्रयोऽभवन् ॥" इति शंभुरहस्ये ॥ शंभुना शिवेन भुजग एव वलयः कङ्कणं हित्वा गौर्या भीरुत्वात्त्यक्त्वा दत्तहस्ता सती गौरी पादचारेण विचरेद्यदि तर्ह्यग्रयायी पुरोगतस्तथा स्तम्भितो घनीभावं प्रापितोऽन्तर्जलस्यौघः प्रवाहो यस्य स तथाभूतः । भङ्गीनां पर्वणां भक्त्या रचनया विरचितवपुः कल्पितशरीरः सन् । मणीनां तटं मणितटं तस्यारोहणाय सोपानत्वं कुरु । सोपानभावं भजेत्यर्थः ॥

उस क्रीड़ा के शैल हिमालय में यदि महादेवजी के उस हाथ के अवलम्बन से जिसमें साँप का वलय नहीं है पार्वती चलती हो तो तू अपना जल कड़ा करके पार्वती के चढ़ने के लिये सुखस्पर्शवाली सीढ़ी का रूप धर लेना ।

भुजग वलय विरहित शङ्कर के दिये हुए यदि कर को धार
गौरी फिरती क्रीड़ागिरि में दीख पड़े जाती पगद्वार
तो आगे जा जलसमूह निज करते भीतर में घन रूप
उसके पद-सुखस्पर्श योग्य वपु बन जाना सोपान अनूप

लिये शम्भु कर निज कर माहीं। भुजगवलय जा कर बिच नाहीं॥
गवरि होइँ पायन यदि फिरती। वा क्रीडागिरि माँहिं विचरती॥
पौरीरूप सुभग बनि लीजो। पुष्ट नीर अन्तर को कीजो॥
धरि धरि पग तो पै जब धावें। चढ़त चरन कछु खेद न पावें॥

( ६१ )

तत्रावश्यं वलयकुलिशोद्धट्टनोद्गीर्णतोयं
नेष्यन्ति त्वां सुरयुवतयो यन्त्रधारागृहत्वम्॥
ताभ्यो मोक्षस्तव यदि सखे घर्मलब्धस्य न स्यां-
त्क्रीडालोलाः श्रवणपरुषैर्गर्जितैर्भीषयेस्ताः॥

तत्रेति॥ तत्र कैलासेऽवश्यं सर्वथा सुरयुवतयो वलयकुलिशानि कङ्कणकोटयः॥ शतकोटिवाचिना कुलिशशब्देन कोटिमात्रं लक्ष्यते॥ तैरुद्घट्टनानि प्रहारास्तैरुद्गीर्णमुत्सृष्टं तोयं येन तं त्वां यन्त्रेषु धारा यन्त्रधारास्तासां गृहत्वं कृत्रिमधारागृहत्वं नेष्यन्ति प्रापयिष्यन्ति। हे सखे हे मित्र, घर्मे निदाघे लब्धस्य॥ घर्मलब्धत्वं चास्य देवभूमिषु सर्वदा सर्वर्तुसमाहारात्प्राथमिकमेघत्वाद्वा। यथोक्तम्—"आषाढस्य प्रथम--" इति॥ तव ताभ्यः सुरयुवतिभ्यो मोक्षो न स्याद्यदि तदा क्रीडालोलाः क्रीडासक्ताः। प्रमत्ता इत्यर्थः। ताः सुरयुवतीः श्रवणपरुषैः कर्णकटुभिर्गर्जितैः। करणैः भीषयेस्त्रासयेः॥ अत्र हेतुः भयाभावादात्मनेपदं षुगागमश्च न॥

वहाँ कंकन की कोटियों ( किनारों ) से मार मार जल निकाल कर युवतियाँ तुझसे जलयंत्र "फौवारे" का काम लेंगी। यदि ग्रीष्म में उनके हाथ फँस जाने से तेरा छुटकारा न मिले तो तू क्रीड़ा में लगी हुई स्त्रियों को श्रवणकठोर ( कर्णकर्कश ) शब्द कर डरवा देना।

सुरसुन्दरियां तुझे रगड़तीं निज कंकण कोरों के द्वार
यदि अवश्य जलपात्र बना लें लें तुझसे गृहकार्य अपार
क्रीड़ालोल युवतियों से उन यदि निदाघ में तव नहिं त्राण
कर्ण कठोर भीम गर्जन से उन्हे डराना हे मतिमान !

सुरयुवती जुरि मिलि तहँ आवें। पकरि तोहि जलजन्त्र बनावें॥
रघसि रघसि हीरा कंगन सों। नीर झरावें तो अंगन सों॥
इन खिलवारन तें यदि तेरो। छुटकारो नहिं होइ सवेरो॥
श्रवन कठोर घोर तब कीजो। यों डरपाय उन्हें मग लीजो॥

( ६२ )

हेमाम्भोजप्रसवि सलिलं मानसस्याददानः
कुर्वन्कामं क्षणमुखपटप्रीतिमैरावतस्य॥
धुन्वन्कल्पद्रुमकिसलयान्यंशुकानीव वातै-
र्नानाचेष्टैर्जलद ललितैर्निर्विशेस्तं नगेन्द्रम्॥

हेमेति॥ हे जलद, हेमाम्भोजानां प्रसवि जनकम्॥ "जिदक्षि–" इत्यादिनेनिप्रत्ययः॥ मानसस्य सरसः सलिलमाददानः। पिबन्नित्यर्थः। तथैरावतस्येन्द्रगजस्य। कामचारित्वाद्वा शिवसेवार्थमिन्द्रागमनाद्वा समागतस्येति भावः। क्षणे जलादानकाले मुखे पटेन या प्रीतिस्तां कुर्वन् तथा कल्पद्रुमाणां किसलयानि पल्लवभूतान्यंशुकानि सूक्ष्मवस्त्राणीव॥ "अंशुकं वस्त्रमात्रे स्यात्परिधानोत्तरीययोः।

सूक्ष्मवस्त्रे नातिदीप्तौ" इति शब्दार्णवे ॥ वातैर्मेघवातैर्धुन्वन् । नाना बहुविधाश्चे-ष्टास्तोयपानादयो येषु तैर्ललितैः क्रीडितैः ॥ "ना भावभेदे स्त्रीनृत्ये ललितं त्रिषु सुन्दरे । अस्त्रियां प्रमदागारे क्रीडिते जातपल्लवे" इति शब्दार्णवे ॥ तं नगेन्द्रं कैलासं कामं यथेष्टं निर्विशेःसमुपभुङ्क्ष्व ॥ "निर्वेशो भृतिभोगयोः" इत्यमर । यथेच्छविहारो मित्रगृहेषु मैत्र्याः फलम् । सहजमित्रं च ते कैलासः । मेघपर्वतयो-रब्जसूर्ययोरब्धिचन्द्रयोः शिखिजीमूतयोः समीराग्न्योर्मित्रता स्त्वयमिति भावः ॥

सोने के कमल उपजाने वाले उस मानसरोवर के जल को लेते हुये और जल लेने के समय क्षणभर ऐरावत हाथी के मुख पर पट की प्रीति करते हुये और जैसे हवा वस्त्रों को चलाती है वैसे कल्पवृक्ष के पत्तों को हिलाते हुए आदि २ नाना प्रकारों से ललित चेष्टा करते हुये हे मेघ ! उस पहाड़ में पैठना ।

स्वर्णकमल उपजाने वाले लेते मानस का जल धार
ऐरावत करिवर के मुख पर क्षण कर घूंघट पट का प्यार
झीने पट सम सुरतरु किशलय कम्पित करते पवनों द्वार
उस गिरि में करना प्रवेश घन ! भाँति २ की क्रीड़ा धार

घनाक्षरी ।

उपजत वृन्द वृन्द वारिज सुन्हेरो जामें
ऐसौं मानसर कौ लै नीर मेघ पीजो तू ।
बूँदन बुन्यो सो मुखवस्त्र वाहि देके नेक
दिग्गज ऐरावत सों प्रीति मान लीजो तू ॥
वारि भरी बातन तें कल्पवृक्षपातन में
कान कौं सुहाती सी धुनि सुनाई दीजो तू ।
फटिक समान गोरे बिम्बित वा शैल माहिं
जोई तोहि भावैं सो बिहार फेर कीजो तू ॥

( ६३ )

**तस्योत्सङ्गे प्रणयिन इव स्रस्तगङ्गादुकूलां**
**न त्वं दृष्ट्वा न पुनरलकां ज्ञास्यसे कामचारिन् ॥**
**या वः काले वहति सलिलोद्गारमुच्चैर्विमाना**
**मुक्ताजालग्रथितमलकं कामिनीवाभ्रवृन्दम् ॥**

तस्येति ॥ प्रणयिनः प्रियतमस्येव तस्य कैलासस्योत्सङ्ग ऊर्ध्वभागे कटौ च ॥ "उत्सङ्गो मुक्तसंयोगे सक्थन्यूर्ध्वतलेऽपि च" इति मालतीमालायाम् ॥ गङ्गा दुकूलं शुभ्रवस्त्रमिवेत्युपमितसमासः ॥ "दुकूलं सूक्ष्मवस्त्रे स्यादुत्तरीये सितांशुके इति" शब्दार्णवे ॥ अन्यत्र तु गङ्गैव दुकूलम् ॥ तत्स्रस्तं यस्यास्तां तथोक्तामलकां कुबेरनगरीं दृष्ट्वा । कामिनीमिवेति शेषः । हे कामचारिन्, त्वं पुनस्त्वं तु न ज्ञास्यस इति न । किन्तु ज्ञास्यस एवेत्यर्थः ॥ कामचारिणस्ते पूर्वमपि बहुकृत्वो दर्शनसंभवादज्ञानसंभावितमेवेति निश्चयार्थं नञ्द्वयप्रयोगः । तदुक्तम्—"स्मृतिनिश्चयसिद्धयर्थेषु नञ्द्वयप्रयोगः" इति ॥ उच्चैरुन्नतानि विमानानि सप्तभूमिकभवनानि यस्यां सा ॥ "विमानोऽस्त्री देवयाने सप्तभूमौ च सद्मनि" इति यादवः ॥ मेघसंवाहन स्थानसूचनार्थमिदं विशेषणम् अन्यत्र विमाना निष्कोपा । यालका । वो युष्माकं काले । मेघकाल इत्यर्थ ॥ कालस्य सर्वमेघसाधारण्याद्वा इति बहुवचनम् ॥ सलिलमुद्गिरतीति सलिलोद्गारम् स्रवत्सलिलधारमित्यर्थं ॥ अभ्रवृन्दं मेघकदम्बकं कामिनी स्त्री मुक्ताजालैर्मौक्तिकसरैर्ग्रथितं प्रत्युप्तम् ॥ "पुंश्चल्या मौक्तिके मुक्ता" इति यादवः ॥ अलकमिव । चूर्णकुन्तलानिव जातावेकवचनम् ॥ "अलकाश्चूर्णकुन्तलाः" इत्यमरः ॥ वहति बिभर्ति ॥ अत्र कैलासस्यानुकूलनायकत्वमलकायाश्च स्वाधीनपतिकाख्यनायिकात्वं ध्वन्यते । "एकायत्तोऽनुकुलःस्यात्" इति । "प्रियोपलालिता नित्यं स्वाधीनपतिका मता" इति च लक्षयन्ति । उदाहरन्ति च—"लालयन्नलकप्रान्तान्रचयन्पत्रमञ्जरीम् । एकां विनोदयन्कान्तां छायावदनुवर्तते ॥" इति ॥

इति श्रीमहोपाध्यायमल्लिनाथसूरिविरचितया संजीविनीसमा-
ख्यया व्याख्यया समेते महाकविश्रीकालिदासविरचिते
मेघदूते काव्ये पूर्वमेघः समाप्तः ।

जैसे प्रीतम की उत्संग (गोद) में हो वैसे उस कैलाश की गोद में गंगा रूपी वस्त्रस्रस्ता उस अलका को देखकर हे कामचारी मेघ! क्या तुम उसको नहीं पहचानोगे? ऐसा नहीं अर्थात् पहचानोगे ही। उच्च विमानों वाली वह अलकापुरी तुम्हारे जल बरसाने वाले मेघसमूहों को ऐसे धारण करती है जैसे स्त्रियाँ मुक्तामाला गुथे हुए अलकों को अपने माथे पर रखती हैं। यहाँ श्लेष से परिपुष्ट उपमा है।

प्रियतम सम उछंग में उसके गंगा साड़ी स्रस्त सुरूप
कामचार! क्या देख न अलका तुम लोगे नहिं जान अनूप
उच्चविमाना घन वृन्दों से जो तेरे वर आगम द्वार
मुक्तामाला ग्रथित अलक में है रमणी सम सुभगाकार

देखि जानि लीजो वा नगेन्द्र के बसी है लङ्क
अलका हमारी तीर जह्नु की दुलारी के।
पीतम के अङ्क माहिं एहो कामचारी मेघ
बैठी जिमि नारी छोरें छोर स्वेत सारी के॥
पावस में सोई नीर चूवत धरेगी तोहि
ऊँचे से निकेत सातखन की अटारी के।
अबला सँवारे मानो मोतिन सों गूँथे जाल
सीस पै सलोने चारु बेनी बार कारी के॥

# [ उत्तरमेघः ]

( १ )

विद्युत्वन्तं ललितवनिताः सेन्द्रचापं सचित्राः
संगीताय प्रहतमुरजाः स्निग्धगम्भीरघोषम् ॥
अन्तस्तोयं मणिमयभुवस्तुङ्गमभ्रंलिहाग्राः
प्रासादास्त्वां तुलयितुमलं यत्र तैस्तैर्विशेषैः ॥

विद्युत्वन्तमिति ॥ यत्रालकायां ललिता रम्या वनिताः स्त्रियो येषु ते । सह चित्रैर्वर्तन्त इति सचित्राः ॥ "आलेख्याश्चर्ययोश्चित्रम्" इत्यमरः ॥ "तेन सहेति तुल्ययोगे" इति बहुव्रीहिः ॥ "वोपसर्जनस्य" इति सहशब्दस्य समासः ॥ संगीताय तौर्यत्रिकाय प्रहतमुरजास्ताडितमृदङ्गाः ॥ "मुरजा तु मृदङ्गे स्याड्ढक्कामुरजयोरपि" इति शब्दार्णवे ॥ मणिमया मणिविकारा भुवो येषु । अभ्रं लिहन्तीत्यभ्रंलिहान्यभ्रंकषाणि ॥ "वहाभ्रे लिहः" इति खश्प्रत्ययः । "अरुर्द्विष-" इत्यादिना मुमागमः ॥ अग्राणि शिखराणि येषां ते तथोक्ताः । अतितुंगा इत्यर्थः ॥ प्रासादा देवगृहाणि ॥ "प्रासादो देवभूभुजाम्" इत्यमरः । विद्युतोऽस्य सन्तीति विद्युत्वन्तम् । सेन्द्रचापमिन्द्रचापवन्तम् । स्निग्धः श्लाघ्यो गम्भीरो घोषो गर्जितं यस्य तम् । अन्तरन्तर्गतं तोयं यस्य तम् । तुंगमुन्नतं त्वां तैस्तैर्विशेषैर्ललितवनितत्वादिधर्मैस्तुलयितुं समीकर्तुमलं पर्याप्ताः ॥ "अलं भूषणपर्याप्तिशक्तिवारणवाचकम्" इत्यमरः ॥ अत्रोपमानोपमेयभूतमेघप्रासादधर्माणां विद्युद्वनितादीनां यथासंख्यमन्योन्यसादृश्यान्मेघप्रासादयोः साम्यसिद्धिरिति ॥ बिम्बप्रतिबिम्बभावेनेयं पूर्णोपमा । वस्तुतोभिन्नयोः परस्परसादृश्यादभिन्नयोरुपमानोपमेयधर्मयोःपृथगुपादानाद्बिम्बप्रतिबिम्बभावः ॥

हे मेघ ! अलकापुरी के महलों में तुम्हारी बराबरी करने वाले इतने पूरे सामान हैं—(१) तुममें बिजली है, उनमें सुन्दर चमकने वाली स्त्रियाँ हैं। (२) तुममें इन्द्रधनुष हैं, उनमें रंग रंग की चित्रकारियाँ हैं। (३) तुममें गहरी मधुर २ गर्ज होती है, उनमें नाना प्रकार के गाने के बाजे बजते हैं। (४) तुम्हारे भीतर जल है, उनको स्फटिक मणियों की अँगनाइयाँ हैं। (५) तुम ऊँचे हो तो वे भी स्वयं आकाश से बातें करते हैं।

तुम में विद्युत, उनमें बनिता, इन्द्रधनुष तव, उनके चित्र
मृदु गम्भीर नाद तव, उनके बजते हुए मुरज वादित्र
अंतर्जल तू, वे मणिमय भू, तू ऊँचे वे शिर गगनस्थ
जहाँ गुणों से उन उन तव सम भृश बन सकते गृह तत्रस्थ

होइ वहाँ करिहैं बहु भाँतिन तो सँग मन्दिर नीकी छटा के।
तू चपला सुरचाप लिये उनमें अबला अरु चित्र अटा के॥
तो उर नीर वहाँ भुमि हीर मृदङ्ग उतै इत शोर घटा के।
तुङ्ग है तू तौ शिखा उनकी परसिद्ध हैं नाम सों अभ्रचटा के॥

( २ )

[3]हस्ते [4]लीलाकमलम[5]लके [6]बालकुन्दानुविद्धं
[2]नीता [8]लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुता[7]मानने [10]श्रीः।
[11]चूडापाशे नवकुरबकं [13]चारु [12]कर्णे [14]शिरीषं
सी[16]मन्ते [15]च [17]त्वदुपगमजं यत्र [18]नीपं [2]वधूनाम्॥

हस्त इति ॥ यत्रालकायां वधूनां स्त्रीणां हस्ते लीलार्थं कमलं लीलाकमलम् ॥ शरल्लिङ्गमेतत् । तदुक्तम्—"शरत्पंकजलक्षणा" इति ॥ अलके कुन्तले ॥ जातावेकवचनम् । अलकेष्वित्यर्थः । बालकुन्दैः प्रत्यग्रमाघ्यकुसुमैरनुविद्धम् । अनुवेधो ग्रन्थनम् ॥ नपुंसके भावे क्तः । यद्यपि कुन्दानां शैशिरत्वमस्ति "माघ्यं कुन्दम्" इत्यभिधानात्तथापि हेमन्ते प्रादुर्भावः शिशिरे प्रौढत्वमिति व्यवस्थाभेदेन हेमन्तकार्यत्वमित्याशयेन बालेति विशेषणम् ॥ "अलकम्" इति प्रथमान्तपाठे सप्तमीप्रक्रमभङ्गः स्यात् । नाथस्तु नियतपुँल्लिङ्गताहानिश्चेति दोषान्तरमाह । तदसत् । "स्वभाववक्राण्यलकानि तासाम्" । "निर्धूतान्यलकानि पातितमुरः कृत्स्नोऽधरः खंडितः" इत्यादिषु प्रयोगेषु नपुंसकलिङ्गतादर्शनात् ॥ आनने मुखे लोध्रप्रसवानां लोध्रपुष्पाणां शैशिराणां रजसां परागेण ॥ "प्रसवस्तु फले पुष्पे वृक्षाणां गर्भमोचने" इति विश्वः ॥ पाण्डुतां नीता श्रीः शोभा। चूडापाशे केशपाशे नवकुरबकं वासन्तः पुष्पविशेषः । कर्णे चारुपेशलं शिरीषं ग्रैष्मः पुष्पविशेषः सीमन्ते मस्तककेशवीथ्याम् ॥ "सीमन्तमस्त्रियां मस्तकेशवीथ्यामुदाहृतम्" इति शब्दार्णवे ॥ तवोपगमः । मेघागम इत्यर्थः । तत्र जातं त्वदुपगमजम् । वार्षिकमित्यर्थः । नीपं कदम्बकुसुमम् । सर्वत्रास्तीति शेषः । अस्तिर्भवतिपरः प्रथमपुरुषोऽप्रयुज्यमानोप्यस्तीति न्यायात् । इत्थं कमलकुन्दादितत्तत्कार्यसमाहाराभिधानादर्थात्सर्वर्तुसमाहारसिद्धिः । कारणं विनाकार्यस्यासिद्धेरिति भावः ॥

**वहाँ अलका में सब ऋतुएँ रहा करती हैं, क्योंकि वहाँ की स्त्रियों के हाथों में खेलने के कमल हैं ( यह शरद ऋतु की वस्तु है )। अलकों में नये कुन्द के फूल हैं ( यद्यपि यह शिशिर की वस्तु है पर उत्पन्न हेमन्त में ही होता है इससे हेमन्त के लिये यहाँ कहा गया है ) । लोध्र फूलों के पराग से वहाँ स्त्रियों के मुखों में पीलापन है( यह शिशर का सूचक है)। चोटियों में नये कुई के फूल हैं ( यहाँ पर वासन्तिक शोभा है )। कान में सुन्दर शिरीष फूल हैं ( यह ग्रीष्म की वस्तु**

है ) माँगों में तुम्हारे आने पर अर्थात् वर्षाकाल में उत्पन्न कदम्ब के फूल हैं।

कर में क्रीड़ाकमल, अलक में बालकुंद वर है अनुविद्ध
लोध्र पुष्परज से मुख में है हुई पाण्डुता की श्री सिद्ध
नव कुरवक चूड़े में, श्रुति में हैं लगते शिरीष अनुकूल
माँग भाग में जहाँ तुम्हारे हैं आगमज नीप के फूल

तिय हाथन केलिकमोद वहाँ अलकावलि सोहति कुन्दकली।
रजलोध्रप्रसून परे मुख पै दुति दीखति ज्यों पियराई मली॥
कुरवा नए चोटिन माहिं लसें अरु कान शरीषन की अवली।
तुहि देखत फूल कदम्ब खिलें सोइ माँग धरे सुखमा है भली॥

### प्रक्षिप्त ( १ )

यत्रोन्मत्तभ्रमरमुखराः पादपा नित्यपुष्पा
हंसश्रेणीरचितरशना नित्यपद्मा नलिन्यः।
केकोत्कण्ठा भवनशिखिनो नित्यभास्वत्कलापा
नित्यज्योत्स्नाः प्रतिहततमोवृत्तिरम्याः प्रदोषाः॥

यत्रेति ॥ यत्रालकायां पादपा वृक्षाः। नित्यानि पुष्पाणि येषां ते तथा। न त्वृतुनियमादिति भावः। अत एवोन्मत्तैर्भ्रमरैर्मुखराः शब्दायमानाः नलिन्यः पद्मिन्यो नित्यानि पद्मानि यासां तास्तथा। न तु हेमन्तवर्जितमित्यर्थः। अत एव हंसश्रेणीभी रचितरशनाः। नित्यं हंसपरिवेष्टिता इत्यर्थः। भवनशिखिनः क्रीडामयूरा नित्यं भास्वन्तः कलापा बर्हाणि येषां ते तथोक्ताः। न तु

